# भिक्षु न्याय कर्णिका

## आचार्य तुलसी

सम्पादक

मुनि नथमल

निकाय-सचिव

अनुवाद

साध्वी मजुला

साध्वी कनकप्रभा

# भूमिका

'अपरीक्ष्य दृष्टि नैवैव सिद्धि'[1] इति भगवतो महावीरस्य वाणी न्यायशास्त्रस्यास्तिताया महत्त्वपूर्णाऽस्ति घोषणा । न्याययुगेऽस्या महान् विस्तारो जात । तत्र विचारकरण भीरुवृत्ते परिचायकमभूत् । गौतमत एव—

'अस्तिवक्तव्यता काचित्, तेनेद न विचार्यते ।
निर्दोष काञ्चन चेत् स्यात्, परीक्षाया बिभेति किम् ॥"

परीक्षाया भावो वृद्धि गतस्तदा न्यायशास्त्रस्य विकासो जात' । जैन-परम्पराया न्यायस्य बीजानि सन्ति तावदागमिकानि । तानि विकासमुपेयिवासि सिद्धसेनस्य न्यायावतारेण सह । उत्तरोत्तर तानि विशाल-भावमुपगतानि । अनेकैराचार्यैरत्र स्वप्रतिभाया पाटव प्रकटी-चक्रे । फलत समुपलभ्यन्त एतच्चर्याचिञ्चवोऽनेके विशालकाया ग्रन्थाः ।

रुचिरुत्तरोत्तर बिभर्ति नवानि नवानि रूपाणि । कदाचित् सा विस्तारमिच्छति कदाचिदिच्छति सक्षेपम् । अद्य समस्यासकुलं जगत्

---

१ अपरिच्छदिट्ठि णहु एवसिद्धी
सूत्रकृताङ्ग १।७।१६

सर्वमपि वाञ्छति सक्षिप्तम्, सद्यो ग्राह्यम् । विद्यार्थिना रुचिस्तु विशेषतोऽत्र दृश्यते ।

सक्षिप्तरुचीना न्यायशास्त्रे सहसा प्रवेश स्यादिति धिया व्यरचि मयाऽनेकशास्त्रसमुपलब्धसाराऽसौ श्रीभिक्षुन्यायकर्णिका ।

आचार्यवरो भिक्षुस्वामी निदर्शनमस्ति तावदाज्ञाहेतुवादयो समन्वयस्य । महात्मना तेन चक्रे प्रयोग आज्ञायास्तत्क्षेत्रे, हेतुवाद-विषये च तस्यैव, उभयो क्षेत्रे तदुभयोरेव ।

बाह्यजगताऽन्तर्जगत क सम्बन्ध ? धर्मस्य मोक्ष प्रति साधन-भावमावहतो बाह्यजगत् प्रति कि कर्तृत्वम ? अमुष्मिन विषये आचार्य भिक्षोर्हेतव सन्ति खलु मार्मिका । तत्तर्कपद्धतिरेक सृजति नवम-ध्वानम् । केचिद दार्शनिका बाह्यजगता सम्बन्धविच्छेदस्थितावपि अन्तर्जगत्प्राप्तिमुपदिशन्ति । जैनदर्शनमेति विभेदमत्र । बाह्य जगता यावन्न सम्बन्धविच्छित्तिस्तावत्कौतस्कुती मुक्ति । मुक्ते साधन मुक्तिरेवेति सम्मतम । अन्तर्जगत्तदनुकूलैरेव साधनै प्राप्यम्, नान्यथा । बन्धन स्याद् यदि मुक्ते साधन तत्स्यात् स्वय तन्मुक्ति । प्रोक्तमतो भिक्षुस्वामिना—'ज्ञानदर्शनचारित्र विना मुक्तेर्नास्ति कश्चिदुपाय[1] । 'शेषाणि कर्माणि ससारस्य, तैरात्मा बध्यते[2] । बन्धन हिंसा मुक्ति-रहिसा च । प्राणव्यपरोपण हिसा, प्राणाव्यपरोपणञ्चाहिंसेति व्यवस्था स्थूला । तेन सुबोधमिति— मुक्तिर्मुक्त्या लभ्या, बन्धनञ्च बन्धनेन । मुक्ति स्वभावो बन्धनञ्च विभाव । 'तदपि बन्धनमनादिपरिचित मुक्तिश्च खल्वपरिचिता[3] ।' 'तेन सासारिणस्तत (बन्धनम्) प्रशसन्ति

---

१. अणुकम्पा ४।१७

२ वही, ४।२२

३ जम्बू कुमार चारित्र २।१५

न तु मुमुक्षव.[1]।

आत्मना सूक्ष्मशरीरस्य—कार्मणस्य, सर्वशरीरहेतुभूतस्य निमित्त-नैमित्तकभावोऽस्ति कथञ्चित्, तावदान्तरिकस्य जगतो बहिस्तनेन जगता सम्बन्धो जायते। कार्मणेन आत्मन प्रवृत्ति, तेन स्थूलशरीरो-पादानम्, तत्र इन्द्रियाणा मनसश्चाभिनिर्वृति, तैश्च स्वगोचराणा ग्रहणम्, तत्र च प्रियाप्रिययो रागद्वेषौ, ताभ्याञ्च कर्मबन्ध, तेन च कार्मणस्य पोष—इत्थमय ससार—जन्ममरणयो' परम्परा प्रवर्तते।

कार्मणशरीरेण मुक्तिर्या सैव मोक्ष। विना च तेन स्थूलशरीरस्य न सम्भूति। तामृते न जन्म। नाना हि तेन (जन्मना) न मृत्यु'। अन्यत्र तस्मान्न ससार। मोक्षेण न ससार, ससारेण च न मोक्ष। अतएव मोक्षार्थिना न जन्म एष्टव्य न च मरणम्। केवल तेन सयमोऽभिकाङ्क्षणीय। किञ्च, सयमो बाह्य-जगता—अनात्मिकेन पदार्थेन सम्बन्ध विनिवर्तयति। तत' स मोक्षोपायो मोक्षो वा। सयममय जीवनम, सयममयो मृत्यु—द्वावपि प्रार्थनीयौ। नात्राभिलाषा जीवन-मरणयो, किन्तु तयोर्योऽश सयमस्य, तस्यैव।

इन्द्रियाणा मनसश्च विषय—वस्तुबोध, सोऽपि आत्मन खल्वनात्मिकेन—आत्मातिरिक्तेन—बाह्यवस्तुजातेन सह सम्बन्ध। किन्तु नासौ सहज हिंसामहिंसाञ्च सम्बध्नाति। ज्ञेय प्रति ज्ञातु-श्चेतना-व्यापार सोऽय भवति ग्राह्यग्राहकसम्बन्ध। असौ रागद्वेष-सवलितो जनयति विकारम्। शुभप्रवृत्त्यर्थ प्रवर्तितश्च जनयति वैशद्यम्। विकारो हिंसा वैशद्यमहिंसा च। हिंसा बन्धनस्य निबन्धनम्, अहिंसामुक्ते। अनयोर्वैपरीत्येन ग्रहणम्—मिथ्यादर्शनम्, याथातथ्येन ग्रहणञ्च सम्यग्दर्शनम्। ये जीवाना वधेऽपि अहिंसा प्ररूपयन्ति ते न

---

१ अणुकम्पा ११।३८

केवल हिंसका. अपितु मृषाभाषिण, अदत्ताहारिणोऽपि। जीवान् व्यापाद्य जीवपोषण न अहिंसा—इति सत्यम्, तत्र जीवपोषणाय जीवप्रमथनेऽपि दयेति प्ररूपयता भवति ध्रुवमसत्यम्—इति ते असत्य-वादिनः। म्रियमाणा जीवाश्च न ददते स्वप्राणापहाराय स्वीकृतिमिति तेऽदत्तहारिणोऽपि। एव जीवनस्य वस्तुसत्येषु यस्य मतिरभिनवान् हेतुवादानुदमिषत्तस्य महात्मन पुण्यस्मृतौ द्विशताब्दीसमारोहवेलाया-मुपहृतस्तन्नाम्ना समलङ्कृतोऽसौ ग्रन्थो जैनन्याये प्रविविक्षूणा विनेयाना सुनिश्चित भावी मदा मोदविधायी।

अस्याश्च सम्पादने निकायसचिवेन शिष्यवरमुनिनथमलेन 'तद्दिट्ठीए तम्मुत्तीए तप्पुरक्कारे तस्सन्ना तन्निवेसणा' इत्यागम-वाक्याना साक्षात् चरितार्थीकरणसहजमकल्पेन य. श्रमो व्यधायि स च नाभिनन्द्यते। तदभिनन्दने स्वाभिनन्दनप्रसक्ति। गुरु-शिष्ययो' कथ चिदभिन्नत्वात् केवलमाशीर्वचनप्रदानेनैव आश्वस्तो विश्वस्तश्च भवामि मनसि नितरा मोमुदीमि।

अन्यैरन्याभिश्चात्र किंचित् कृत श्रम-विभाजन तत्र किं यत् सभाजन नात्रोल्लेख कर्तु शक्यस्तस्य न केवल कर्त्तव्यनिर्वाह एव तत्र शासनसेवाऽपि उल्लेखनीयतामगमत् तेषा सर्वेषामित्यल विस्तरेण।

वल्लभ निकेतन<br>
अणुव्रत ग्राम, बगलौर-१<br>
२ सितम्बर, १६६६

आचार्य तुलसी

# सम्पादकीयम्

आचार्यस्य नैसर्गिक कर्तव्यमस्ति शिष्यगणाय दिशादर्शनम् । शिष्या विभिन्नरुचयो भवन्ति—केचिद् दर्शनप्रिया , केचित्तर्कप्रवणा , केचिद्योगाभ्याससन्निहितमतय , केचिच्च मघविकासविहितरुचय । तत्र सर्वेषा रुचिपोष क्रियते, तेन सर्वेऽपि स्वाभिमतदिशाया सवर्धन्ते । एतत् सवर्धनाय मन्ये आचार्यवरेण ग्रन्थचतुष्टयी निर्मिता—दर्शन जिज्ञासूना कृते जैनसिद्धान्तदीपिका, तर्क जिज्ञासूना कृते भिक्षुन्याय-कर्णिका, योगार्थिना कृते मनोनुशासनम्, सघविकासार्थिना कृते पञ्चसूत्रम् ।

प्रस्तुतग्रन्थोऽस्ति भिक्षुन्यायकर्णिका । अस्माक तेरापथसप्रदायस्य प्रथमाचार्या नैसर्गिकी तार्किकी प्रतिभा सप्राप्ता आसन्, अतएव आचार्यवरेण तेषा स्मृतिसम्बन्धेनास्य ग्रन्थस्य नाम विहित 'भिक्षुन्यायकर्णिका' ।

आचार्यवर्या भिक्षुस्वामिनो विचारसरणि तार्किकपद्धत्या प्रसारितवन्त । तेन भिक्षुस्वामिनो नैयायिकत्वमधुना विदुषा समक्षे प्रकटीभूतम् । एवमनेकैर्वर्त्मभिराचार्यवरेण परपराप्राप्त ऋण सपूर्य आनृण्यमाप्तमिति मन्येऽहम् ।

प्रस्तुतग्रन्थे सरलपद्धत्या तर्कशास्त्रस्य निरूपण कृतमस्ति । विद्यार्थिना तर्कशास्त्रविषये स्यात् सुगम प्रवेश इति मुख्य लक्ष्यमत्रास्ति सन्निहितम् । अस्मिन् लक्ष्ये साफल्यमनुभूयते प्रतिपदम् ।

आचार्यवर्येण तेरापथसघस्योन्नयनाय महान् प्रयत्न कृत । अनेकेषा साधूना साध्वीना चानेकासा विद्याजीवनमभून्निर्मितम् । मम निर्माणे आदित एव योऽप्रयत्नात्मक प्रयत्न कृत स खलु मम नैसर्गिकसौभाग्यसचय ।

प्रस्तुत ग्रन्थो विद्यार्थिना महान् उपयोगी वर्तते । अस्य सपादन चिरकालापेक्षितमिदानी जायते । अस्य सपादने प्रतिसशोधनादिकार्ये मुनिगुलाबचन्द्रेण मम यथेष्ट योग कृत ।

अस्यानुवाद कृतोस्ति सहोदरीसम्बन्धमाप्तेन मजुला-कनकप्रभाख्यानिश्चितेन साध्वीद्वयेन ।

अस्माक सघस्य निसर्गोऽय यत् साधव साध्व्यश्च भवन्ति कर्तव्यानुपालनप्रकृतलक्ष्या । आचार्यवर्यस्य महान प्रसादोऽय सौकर्येण सर्वोपयोगी भविष्यतीति साधुवादार्हास्ति ।

वल्लभ निकेतन, अणुव्रत ग्राम
बगलौर-१
२ सितम्बर, १९६९

**मुनि नथमल:**

# विषयानुक्रम

## द्वितीय विभाग

तृतीय विभाग

## चतुर्थ विभाग

## पचम विभाग

## षष्ठ विभाग

सप्तम विभाग

# शुद्धिपत्रम्

| पृष्ठ | सूत्र | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ६ | ७ | १ | वृत्तिख्याप्त | वृत्तिरव्याप्त |
| ११ | १२ | २ | वाष्यवान | वाष्पयान |
| १२ | १५ | १ | प्रमाण्य | प्रामाण्य |
| १२ | १५ | ३ | प्रमाणान्तरात् सवादकाद् | प्रमाणान्तरान्—सवादकाद् |
| २२ टिप्पण | २ | १ | मन प्रत्यक्ष | मन प्रत्यक्ष |
| २४ टिप्पण | १ | २ | अयमान्त मौहूर्त्तिक | अयमान्तर्मौहूर्त्तिक |
| २५ टिप्पण | १ | १-२ | पद का लोप लोप करने | पद का लोप करने |
| २८ | १७ | १ | शब्दग्र हण | शब्दग्रहण |
| ३२ | ४ | १ | तत्प्रकारा | तत्प्रकारा |
| ३४ | ५ | १ | सस्कारोद्बोधसभवा | सस्कारोद्बोधसभवा |
| ३४ | ६ | १ | तत्स दृशतद्विलक्षण | तत्सदृश तद्विलक्षण |
| ३५ टिप्पण | ३ | १ | स्मरण के योग को भी प्रत्य-भिज्ञा हो हो सकती है। | स्मरण के योग से भी प्रत्य भिज्ञा हो सकती है। |
| ३६ | १० | २ | साधनवचन | साधनवचन |
| ३७ | ६ | २ | व्यप्तिकाल | व्याप्तिकाल |
| ३७ टिप्पण | १ | ७ | भूत् | भूत |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ४३ | (छ) | २ | मडरा रहे हैं। | मडरा रहा है। |
| ४६ | २० | ४ | द्वयङ्कमेव | द्वयङ्कमेव |
| ४९ | २२ | १ | पृकार | प्रकार |
| ५३ | ३४ | ३ | प्रतिषेध-चतुष्टम | प्रतिषेध-चतुष्टय |
| ६३ टिप्पण | २ | ५ | नित्त | नित्य |
| ७० | १ | २ | गृह्णन् | गृह्णन् |
| ७० | १ | ३ | ज्ञानुरभिप्राय | ज्ञातुरभिप्राय |
| ७२ | ४ | ७ | प्राधान्या-प्राधान्येन | प्राधान्याऽप्राधान्येन |
| ७५ | ८ | १ | विार | विचार |
| ७६ | ९ | १ | एव भूतश्चेति | एवभूतश्चेति |
| ९६ | ७ | ४ | प्राणायामेन | प्राणापानेन |
| ९६ | ७ | ५ | गृह्णन्ति | गृह्णन्ति |
| ९६ | ७ | ६ | देदिनि | देहिनि |
| १०२ | प्रशस्ति-२ श्लोक | २ | विभ्रमधर्मघृष्ट | विभ्रमघर्मघृष्ट |

अणुव्रत अनुशास्ता आचार्य तुलसी

आगम के हिमालय से आचार्य भिक्षु ने साहित्य की गगा प्रवाहित की। जयाचार्य ने उसे विस्तार दिया। आचार्य कालूगणी ने उसके तटबन्ध को सुदृढ किया। अणुव्रत अनुशास्ता आचार्य तुलसी उसे जन-जन तक पहुचा रहे है। आचार्यश्री ने साहित्य और साहित्यकार दोनो की सृष्टि की। उनकी सृजनात्मक शक्ति से उस स्रोतस्विनी को नया आयाम मिला है। उसी त्रिपथगा के विशद प्रवाह मे मिलने वाला एक स्रोत है प्रस्तुत ग्रन्थ, जो भेद से अभेद की दिशा मे गतिमान है और जिसका अनुरोध है कि व्यक्तित्व का दीप समष्टि के दीवट पर स्थित होकर ही विश्वमानस को आलोकित करे।

श्रीस्याद्वादोपदेष्टार, तीर्थेश त्रिशलात्मजम् ।
भक्त्याभिनम्य कुर्वेह, श्रीभिक्षुन्यायकर्णिकाम् ।।

स्याद्वाद के उपदेष्टा, तीर्थ के अधिपति, त्रिशलापुत्र भगवान् महावीर को सभक्ति वन्दन कर मैं भिक्षुन्यायकर्णिका की रचना करता हू ।

# प्रथमो विभाग·

१ युक्त्यार्थ-परीक्षण न्याय ।।

साध्यसाधनयोरविरोधो युक्ति , अर्थपरीक्षणोपायो वा ।

नीयते प्राप्यतेऽर्थसिद्धिर्येन स न्याय ।

२ प्रमाण प्रमेय प्रमिति प्रमाता चेति चतुरङ्ग ।।

प्रमाणम्—साधनम् ।

प्रमेयम्—वस्तु ।

प्रमिति —फलम् ।

प्रमाता—परीक्षक ।

३ अर्थसिद्ध्यै तत्प्रवृत्ति ।।

असत प्रादुर्भाव , इष्टावाप्तिर्भावज्ञप्तिश्चेति त्रिविधाऽर्थसिद्धि ।

तत्र न्यायस्य प्रवृत्ते साक्षात् निमित्त भावज्ञप्ति रेव ।

# प्रथम विभाग

१ युक्ति के द्वारा तत्त्वो का परीक्षण करना न्याय है।

साध्य और साधन के अविरोध का नाम युक्ति है। अर्थ-परीक्षण के उपाय को भी युक्ति कहा जाता है।

जिससे अर्थ-सिद्धि प्राप्त की जाती है, वह न्याय है। यह न्याय का शब्दार्थ है।

२ प्रमाण, प्रमेय, प्रमिति और प्रमाता—न्याय के ये चार अग है।

प्रमाण—साधन।

प्रमेय—वस्तु।

प्रमिति—फल।

प्रमाता—परीक्षक।

३ न्याय की प्रवृत्ति अर्थ-सिद्धि के लिए होती है।

अर्थ-सिद्धि के तीन प्रकार है—असत् का प्रादुर्भाव, इष्ट की प्राप्ति और पदार्थ का ज्ञान।

[मिट्टी घट के रूप मे परिणत होती है, यह असत् का

४ सा च लक्षणप्रमाणाभ्याम् ॥

५ व्यवच्छेदकधर्मो लक्षणम् ॥

वस्तुनो व्यवस्थापनहेतुभूतो धर्मो लक्ष्य व्यवच्छिनत्ति—साकीर्ण्यमपनयतीति लक्षणम्, यथा—जीवस्य चैतन्यम, अग्नेरौष्ण्यम्, गो.सास्नावत्वम् ।

क्वचित्कादाचित्कमपि, यथा—दण्डीपुरुष ।

६ अव्याप्त-अतिव्याप्त-असभविनस्तदाभासा ॥

अतत् तदिव आभासते इति तदाभास ।

७ लक्ष्यैकदेशवृत्तिरव्याप्त ॥

यथा —पशोर्विषाणित्वम् ।

प्रादुर्भाव है। प्यास से आकुल व्यक्ति को पानी मिलता है वह इष्ट की प्राप्ति है। किसी पदार्थ का ज्ञान होता है वह भावज्ञप्ति है।]

न्यायशास्त्र की प्रवृत्ति का साक्षात् निमित्त भावज्ञप्ति ही है।

४ अर्थसिद्धि लक्षण और प्रमाण से होती है।

५ एक वस्तु को दूसरी वस्तुओ से पृथक् करने वाला धर्म लक्षण है।

वस्तु के व्यवस्थापन मे हेतुभूत धर्म, जो लक्ष्य को शेष से व्यवच्छिन्न करता है—दूसरो से उसे पृथक् करता है, वह लक्षण है, जैसे—

चैतन्य जीव का लक्षण है।

उष्णता अग्नि का लक्षण है।

सास्ना (गलकम्बल) गौ का लक्षण है।

कही पर कादाचित्क धर्म भी लक्षण बन जाता है, जैसे—दण्डी पुरुष।

६ अव्याप्त, अतिव्याप्त और असभवी ये तीन लक्षणाभास है।

जो लक्षण नही है पर लक्षण जैसा प्रतीत होता है उसे लक्षणाभास कहा जाता है।

७ जो लक्षण लक्ष्य के एक देश मे मिलता है वह अव्याप्त लक्षणाभास है।

जैसे—पशु का लक्षण विषाण।

[पशु के सीग होते है किन्तु सब पशुओ के सीग नही होते। गधा एक पशु है पर उसके सीग नही होते अत उक्त

८ लक्ष्यालक्ष्यवृत्तिरतिव्याप्त ।।

यथा—वायोर्गतिमत्त्वम् ।

९ लक्ष्यमात्रावृत्तिरसभवी ।।

यथा—पुद्गलस्य चेतनत्वम् ।

१० यथार्थज्ञान प्रमाणम् ।।

प्रकर्षेण—विपर्ययाद्यभावेन मीयतेऽर्थो येन तत् प्रमाणम् । ज्ञानम्—अर्थप्रकाशकम् । तदयथार्थमपि भवतीति तद्व्यवच्छित्तये यथार्थमिति विशेषणम् । प्रमेयस्य नान्यथा ग्रहण यथार्थत्वमस्य ।

११ अयथार्थञ्च विपर्ययसशयाऽनध्यवसायाः ।।

लक्षण सम्पूर्ण लक्ष्य मे व्याप्त नही है।]

८ जो लक्षण लक्ष्य और अलक्ष्य दोनो मे मिलता है वह अतिव्याप्त लक्षणाभास है।

जैसे—वायु का लक्षण गतिशीलता।

[वायु गतिमान है पर उससे अतिरिक्त पदार्थ भी गतिमान है। अत उक्त लक्षण अतिव्याप्त है।]

९ जो लक्षण अपने लक्ष्य मे अशत भी नही मिलता वह असभवी लक्षणाभास है।

जैसे—पुद्गल का लक्षण चैतन्य।

[पुद्गल और चैतन्य मे अत्यताभाव है अत यह असभवी लक्षणाभास है।]

१० यथार्थ ज्ञान को प्रमाण कहा जाता है।

प्रकृष्ट रूप—मशय और विपर्यय से रहित भाव से पदार्थ का जो मान (परिच्छेद) किया जाता है, वह प्रमाण है। यह प्रमाण का शब्दार्थ है।

ज्ञान अर्थ का प्रकाशक होता है। वह अयथार्थ भी हो सकता है। इस अयथार्थता को पृथक् करने के लिए ज्ञान के साथ 'यथार्थ' विशेषण जोडा गया है। प्रमेय का अन्यथा ग्रहण न होना ही प्रमाण की यथार्थता है।

११ अयथार्थ ज्ञान के तीन भेद है—विपर्यय, सशय और अनध्यवसाय।

१२ अ।त्वे तत्ताध्यवसायो विपर्ययः ॥

यथा—वाष्पयानारूढस्य अगच्छत्स्वपि वृक्षेषु गच्छत्प्रत्यय, पदार्थो नित्य एव वा अनित्य एव वा ।

१३ अनिर्णायी विकल्प सशय[1] ॥

यथा—गौरय गवयो वा ।

निर्णायी विकल्पस्तु प्रमाणमेव, यथा—पदार्थो नित्यश्च अनित्यश्च ।

१४ आभासमात्रमनध्यवसाय[2] ॥

---

१ दूरान्धकारप्रमादाद्ययथार्थत्वहेतुसामान्येऽपि विपर्यये एकाशस्य अध्यवसाय, अनध्यवसायसशययोस्तु अनेकाशानामनिर्णय इत्यनयोर्विपर्ययाद् भेदः ।

२ नान्यथा ग्रहणमिति नासौ विपर्यय । नात्र विशेषस्पर्शोऽपीतिसशयादप्यसौ भिन्न ।

१२ अतत् मे तत् का अध्यवसाय करना विपर्यय है।

जैसे—वाष्पयान मे बैठे व्यक्ति को स्थिर वृक्षो मे भी गतिशीलता की प्रतीति होती है, यह विपरीतज्ञान है। पदार्थ नित्य ही है, अनित्य ही है—ऐसी ऐकान्तिक बुद्धि भी विपरीत ज्ञान है।

१३ निर्णय-शून्य विकल्प का नाम सशय[1] है।

जैसे— यह गौ है अथवा गवय ?

जिस विकल्प मे निर्णय होता है, वह प्रमाण है, जैसे—पदार्थ नित्य भी है और अनित्य भी है।

[जैन दर्शन के अनुसार प्रत्येक पदार्थ अपेक्षा भेद से नित्य भी होता है और अनित्य भी होता है। नित्य और अनित्य इन दो विकल्पो मे निर्णायकता होने के कारण यह सशय नही है।]

१४ वस्तु का आभास मात्र होना अनध्यवसाय है[2]।

---

१ दूरी, अन्धकार, प्रमाद आदि हेतु विपर्यय और सशय मे समान होते है, फिर भी विपर्यय मे एक अश का विपरीतज्ञान होता है तथा सशय और अनध्यवसाय मे अनेक अशो का अनिर्णय होता है, इस दृष्टि से अनध्यवसाय और सशय विपर्यय से भिन्न है।

२ अनध्यवसाय मे अन्यथा ग्रहण नही होता इसलिए इसे विपर्यय नही कहा जा सकता और वस्तु का विशेष स्पर्श न होने के कारण इसे सशय भी नहीं कहा जा सकता।

अत्र वस्तुनोऽग्रहणमेवाऽयथार्थत्वम्[१]।

१५ प्रमाण्यनिश्चय स्वत परतो वा ॥
अभ्यासदशादौ प्रामाण्यनिश्चय स्वतो भवति । अनभ्यासदशादौ प्रमाणान्तरात् सवादकाद्, बाधकाभावाद् वा ।

इति लक्षणप्रमाणस्वरूपनिर्णय ।

---

१ किंसज्ञकोऽय विहङ्गम, कोऽय स्पर्श, इत्यादिषु यदालोचनामात्रमेव ज्ञान जायते न तु निर्णयात्मकमिति 'न यथावस्तु अस्ति तथा तद्ग्रहण' भवति ।

यहाँ वस्तु के अग्रहण को ही अयथार्थ[1] कहा गया है ।

१५ प्रामाण्य (प्रमाण की यथार्थता) का निश्चय स्वत और परत, दोनो प्रकार से होता है ।

प्रमाणान्तरात्—अभ्यास—परिचय आदि की स्थिति मे प्रामाण्य का निश्चय स्वत होता है और अनभ्यास—अपरिचय आदि की स्थिति मे वह प्रमाणान्तर—सवादक-प्रमाण तथा बाधक-प्रमाण के अभाव से होता है ।

[किसी नए तथ्य के विषय मे हमारा ज्ञान होता है तब उसकी यथार्थता की पुष्टि दो हेतुओ से होती है । प्रथम ज्ञान का सवादी या समर्थक ज्ञान मिलता है तो उसकी यथार्थता निश्चित हो जाती है । प्रथम ज्ञान का विरोधी प्रमाण नही मिलता उस स्थिति मे भी उसकी यथार्थता असदिग्ध हो जाती है ।]

इति लक्षण-प्रमाण स्वरूप निर्णय

---

१ अनध्यवसाय मे यह कौन-सा पक्षी है ? यह कैसा स्पर्श है ? इत्यादि आलोचनामात्र ज्ञान होता है, निर्णयात्मक नही । यहाँ वस्तु जिस रूप मे है उसका उस रूप मे ग्रहण ही नहीं होता, इसी दृष्टि से इसे अयथार्थ माना गया है ।

# द्वितीयो विभागः

१ तत् प्रत्यक्षं[1] परोक्षञ्च[2] ॥

अक्षम्—इन्द्रियम्, अक्षो जीवो वा । अक्षं प्रति गतं प्रत्यक्षम् ।

अक्षेभ्योऽक्षाद्वा परतो वर्तते इति परोक्षम् ।

यथार्थत्वावच्छिन्ना यावन्तो ज्ञानप्रकारास्तावन्त एव प्रमाणस्य भेदाः ।

प्राधान्येन तद् द्विभेदम्[3] ।

---

१ बाह्यार्थग्रहणापेक्षया ज्ञानस्य प्रत्यक्षता परोक्षता च, स्वरूपापेक्षया तु सर्वमपि प्रत्यक्षमेव ।

२ परशब्दसमानार्थकेन पर शब्देनपरोक्षमिति सेत्स्यति ।

३ चार्वाकोऽध्यक्षमेकं सुगतकणभुजौ सानुमानं सशाब्दं,
तद्वैतं पारमर्षः सहितमुपमया तत्त्रयं चाक्षपादः ।

# द्वितीय विभाग

१ प्रमाण के दो प्रकार है—प्रत्यक्ष[1] और परोक्ष[2]।

अक्ष शब्द इन्द्रिय और जीव दोनो का वाचक है। अक्ष-प्रतिगत अर्थात् इन्द्रिय और आत्मा द्वारा होने वाला ज्ञान प्रत्यक्ष है।

जो ज्ञान साक्षात् इन्द्रिय और आत्मा से नही होता, वह परोक्ष कहलाता है।

यथार्थ ज्ञान के जितने प्रकार है प्रमाण के भी उतने ही प्रकार है, पर प्रधान रूप मे वह दो भागो—प्रत्यक्ष और परोक्ष मे विभक्त है।[3]

---

१ बाह्य वस्तु के ग्रहण की अपेक्षा से ज्ञान को प्रत्यक्ष और परोक्ष कहा गया है, स्वरूप की अपेक्षा से समग्र ज्ञान प्रत्यक्ष ही है।

२ पर शब्द का समानार्थक परस् शब्द है, उससे 'परोक्ष' शब्द सिद्ध हो जाता है।

३ विभिन्न दर्शनो मे प्रमाण की मान्यता इस प्रकार है

चार्वाक—प्रत्यक्ष।

बौद्ध—प्रत्यक्ष और अनुमान।

२ साहाय्यनिरपेक्ष प्रत्यक्षम् ॥

यस्मिन् प्रमाणान्तराणा पौद्गलिकेन्द्रियाणाञ्च साहाय्य नापेक्षणीय तत्स्पष्टत्वात्, अव्यवहितात्ममात्रापेक्षत्वाच्च प्रत्यक्षम् ।

३ तच्च चेतनस्य निरावरणस्वरूप केवलम् ॥

निखिलद्रव्यपर्यायसाक्षात्कारित्वात् केवलज्ञान पूर्ण प्रत्यक्षम् । निरा-वरणत्वञ्च ज्ञानावरणविलयेन ।

---

अर्थापत्त्या प्रभाकृत् वदति च निखिल मन्यते भट्ट एतत्,
साभाव द्वे प्रमाणे जिनपतिसमये स्पष्टतोऽस्पष्टतश्च ॥

२ सहायता-निरपेक्ष ज्ञान को प्रत्यक्ष ज्ञान कहा जाता है।

जिस ज्ञान मे दूसरे प्रमाणो तथा पौद्गलिक इन्द्रियो के सहयोग की अपेक्षा नही रहती वह ज्ञान स्पष्ट, अव्यवहित (व्यवधान-रहित) और आत्ममात्रापेक्ष होने के कारण प्रत्यक्ष कहलाता है।

३ वह प्रत्यक्ष आत्मा का निरावरणस्वरूप केवलज्ञान है।

सब द्रव्यो और सब पर्यायो का साक्षात्कारी होने के कारण केवलज्ञान पूर्ण प्रत्यक्ष है। उसकी निरावरणता ज्ञानावरण के विलय से होती है।

---

वैशेषिक—प्रत्यक्ष और अनुमान।

साख्य—प्रत्यक्ष, अनुमान और शाब्द—आगम।

नैयायिक—प्रत्यक्ष, अनुमान, शाब्द और उपमान।

प्रभाकर—प्रत्यक्ष, अनुमान, शाब्द, उपमान और अर्थापत्ति।

भट्ट—प्रत्यक्ष, अनुमान, शाब्द, उपमान, अर्थापत्ति और अभाव।

जैन—प्रत्यक्ष और परोक्ष।

४ अपूर्णमवधिमन पर्यायौ ।।

आवरणसद्भावाद् एतौ अपूर्णप्रत्यक्ष भवत ।

५ रूपि-द्रव्यसाक्षात्करणमवधि ।।

द्रव्य-क्षेत्रकाल-भावादिविविधमर्यादाबद्धत्वाद् अवधि। अनुगामि-अननुगामि-वर्धमान-हीयमान-प्रतिपाति-अप्रतिपातिभेदात् षोढा।

४ अवधिज्ञान और मनःपर्याय ज्ञान अपूर्ण प्रत्यक्ष हैं।

इनकी अपूर्ण प्रत्यक्षता का कारण है—आवरण का सद्भाव।

५ रूपी द्रव्य का साक्षात् करने वाला अवधिज्ञान है।

द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव आदि की विविध मर्यादाओं से बंधा होने के कारण प्रस्तुत ज्ञान को अवधि कहा जाता है।

इसके छह प्रकार हैं

१ अनुगामी—जो साथ-साथ चलता है।

२ अननुगामी—जो साथ-साथ नहीं चलता।

३ वर्धमान—जो क्रमशः बढ़ता है।

४ हीयमान—जो क्रमशः हीन होता है।

५ प्रतिपाति—जिसका पतन हो जाता है।

६ अप्रतिपाति—जिसका पतन नहीं होता।

६ मनोद्रव्यपर्यायसाक्षात्कारि मनःपर्याय[1] ॥

---

१ (क) अनेन पौद्गलिकमनस पर्यायाणा साक्षात्कारो भवति,
न तु भावमनस , अमूर्त्तत्वात् तेषाम् ।

(ख) विशुद्धिक्षेत्रस्वामिविषयभेदादवधिमन पर्याययोर्भेद ,

विशुद्धिकृतो भेद —यानि हि मनोद्रव्याणि अवधिज्ञानी जानीते,
तानि मन पर्यायज्ञानी विशुद्धतराणि जानीते ।
क्षेत्रकृतो भेद —अवधिज्ञानमगुलस्याऽसख्येयभागादिषु भवति
आसर्वलोकात्, मन पर्यायो मनुष्यक्षेत्र एव ।

स्वामिकृतो भेद —अवधि सयतस्याऽसयतस्य सयतासयतस्य
च भवति, मन पर्यायस्तु सयतमनुष्यस्यैव ।

विषयकृतो भेद —रूपवद्द्रव्येष्वसर्वपर्यायेष्ववधेर्विषय ,
तदनन्तभागे मन पर्यायस्य ।

६ मनोद्रव्य के पर्यायो का साक्षात् करने वाला ज्ञान मन.पर्याय[1] ज्ञान है।

---

१ (क) मन पर्याय ज्ञान पौद्गलिक मन के पर्यायो का ही साक्षात्कार करता है, भावमन के पर्यायो का नही। क्योकि भावमन के पर्याय अमूर्त होते है।

(ख) अवधि और मन पर्याय ज्ञान की भिन्नता विशुद्धि, क्षेत्र, स्वामी और विषय के भेद से होती है

विशुद्धिकृत भेद—अवधिज्ञानी जिन मनोद्रव्यो को जानता है, उन्ही को मन पर्याय ज्ञानी विशुद्धतर जानता है।

क्षेत्रकृत भेद—अवधिज्ञान अगुल के असख्यातवे भाग से लेकर समग्र लोक को जानता है। मन पर्यायज्ञान मनुष्य क्षेत्र तक ही सीमित है।

स्वामीकृत भेद—अवधिज्ञान सयत, असयत और सयतासयत सभी के होता है। मन पर्यायज्ञान केवल सयत मनुष्य के ही होता है।

विषयकृत भेद—अवधिज्ञान का विषय रूपी द्रव्य और उनके अपूर्ण पर्याय हैं। मन पर्यायज्ञान का विषय है—उसका अनन्तवा भाग।

७ अवग्रहेहावायधारणात्मकं सांव्यवहारिकम् ॥
एतद् इन्द्रियमनःसापेक्षत्वेन आत्मनो व्यवहितत्वात् परमार्थतः परोक्षमपि[1] स्पष्टत्वाद् व्यवहारे प्रत्यक्षं[2] भवति।

८ इन्द्रियार्थयोगे दर्शनानन्तरं सामान्यग्रहणमवग्रहः ॥
इन्द्रियार्थयोरुचितदेशाद्यवस्थानरूपे योगे सति दर्शनम्—अनुल्लिखितविशेषस्य सन्मात्रस्य प्रतिपत्तिः, तदनन्तरम्—अनिर्देश्यं सामान्यस्य (वस्तुनः) ग्रहणमवग्रहः।
दर्शनानन्तरमिति क्रमप्रतिपादनार्थम्—एतेन दर्शनस्यावग्रहं प्रति परिणामिता ज्ञेया।

---

१ इन्द्रियमनःसाहाय्येन जायमानं ज्ञानमात्मनो व्यवहितं भवतीति आत्मपरोक्षं कथ्यते। इन्द्रियमानसेभ्योऽव्यवहितमिति संज्ञायते इन्द्रिय-प्रत्यक्षं मानस-प्रत्यक्षञ्च।

२ एतत् सांव्यवहारिकं प्रत्यक्षं अस्मदादिप्रत्यक्षमिन्द्रियमनःप्रत्यक्षमपि कथ्यते।

७ अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा को व्यावहारिक प्रत्यक्ष कहा जाता है।

अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणात्मक ज्ञान मे इन्द्रिय और मन की अपेक्षा रहती है तथा आत्मा से व्यवहित होने के कारण निश्चय दृष्टि से वह परोक्ष[1] ही है। किन्तु स्पष्ट होने के कारण व्यवहार मे वह प्रत्यक्ष[2] कहलाता है।

८ इन्द्रिय और अर्थ का योग होने पर दर्शन के पश्चात् जो सामान्य का ग्रहण होता है, उसे अवग्रह कहते है।

इन्द्रिय और अर्थ का उचित देश आदि मे अवस्थानात्मक योग होने पर दर्शन अर्थात् विशेष के उल्लेख से रहित सत्तामात्र का ग्रहण होता है। उसके पश्चात् जिसका निर्देशन किया जा सके वैसा वस्तु का सामान्य अवबोध होता है, वही अवग्रह है।

दर्शन के पश्चात् अवग्रह का निरूपण क्रम-प्रतिपादन के लिए है। इससे जाना जाता है कि दर्शन ही अवग्रह रूप मे परिणत होता है।

---

१ इन्द्रिय और मन के सहयोग से होने वाला ज्ञान आत्मा से व्यवहित होता है इसलिए वह आत्म-परोक्ष कहलाता है। किन्तु इन्द्रिय और मन से अव्यवहित होने के कारण उसे इन्द्रिय-प्रत्यक्ष व मानस-प्रत्यक्ष की सज्ञा दी जाती है।

२ इन्द्रिय और मन से साक्षात् होने वाले ज्ञान को साव्यवहारिक-प्रत्यक्ष, अस्मदादि-प्रत्यक्ष तथा इन्द्रियमन प्रत्यक्षज्ञान भी कहा जाता है।

९ व्यञ्जनार्थयो ।।

व्यञ्जनेन—इन्द्रियार्थसम्बन्धरूपेण, व्यञ्जनस्य—शब्दादेरर्थस्य ग्रहणम्—अव्यक्त परिच्छेद व्यञ्जनावग्रह [1]।

ततो मनाग् व्यक्त जातिद्रव्यगुणकल्पनारहितमर्थग्रहणम्—अर्थावग्रह [2], यथा एतत् किञ्चिद् अस्ति [3]।

१० न नयनमनसोर्व्यञ्जनम् ।।

नयनमनसोरर्थेन साक्षात्सम्बन्धो न भवति ।

व्यवधिमत्प्रकाशकत्वात् नैते प्राप्यकारिणी ।

दृश्यवस्तुनश्चक्षुषि प्रतिबिम्बेऽपि साक्षात्सम्बन्धाभावान नात्र दोष

---

१ व्यञ्जनेन व्यञ्जनस्य अवग्रह — व्यञ्जनावग्रह । अत्र मध्यमपदलोपी समास । अयमान्त मौहूर्त्तिक ।

२ एकसामयिक ।

३ अनध्यवसायो न निर्णयोन्मुख इति न प्रमाणम् । अवग्रहस्तु निर्णयोन्मुख इति प्रामाण्यमस्य ।

९ अवग्रह के दो भेद है—व्यञ्जनावग्रह और अर्थावग्रह।

इन्द्रिय और अर्थ का सम्बन्ध अभिव्यक्ति का हेतु है, इसलिए उसे व्यञ्जन कहा जाता है। शब्द आदि अर्थ जो अभिव्यक्त होते है, वे भी व्यञ्जन कहलाते है।

व्यञ्जन के द्वारा व्यञ्जन के ग्रहण—अव्यक्त ज्ञान को व्यञ्जनावग्रह[1] कहा जाता है।

व्यञ्जनावग्रह की अपेक्षा कुछ व्यक्त, किन्तु जाति, द्रव्य, गुण आदि की कल्पना से रहित जो अर्थ का ग्रहण होता है वह अर्थावग्रह[2] है, जैसे—'यह कुछ[3] है'।

१० चक्षु और मन के व्यञ्जनावग्रह नही होता।

चक्षु और मन का अर्थ के साथ साक्षात् सम्बन्ध नही होता।

वे व्यवहित अर्थ को जानते है इसलिए प्राप्यकारी नही है। चार इन्द्रिय प्राप्यकारी (प्राप्त अर्थ के प्रकाशक) है, चक्षु और मन अप्राप्यकारी है। इस दोनो का एक साथ प्रतिपादन करने के लिए उचित देश आदि मे अवस्थानात्मक योग का प्रयोग किया गया है।

दृश्य वस्तु का आख मे प्रतिबिम्ब पडता है, किन्तु उस वस्तु के साथ साक्षात् सम्बन्ध नही होता, अत पूर्वोक्त स्थापना मे कोई आपत्ति नही है।

---

१ व्यञ्जन के द्वारा व्यञ्जन का अवग्रह, इसमे मध्यम पद का लोप लोप करने पर व्यञ्जनावग्रह शब्द सिद्ध होता है। इसकी स्थिति अन्तर्मुहूर्त्त की है।

२ अर्थावग्रह की स्थिति एक समय की है।

३ अवग्रह निर्णयोन्मुख है इसलिए प्रमाण है। अनध्यवसाय निर्णयोन्मुख नही है, अत वह प्रमाण नही है।

११ अमुकेन भाव्यमिति प्रत्यय ईहा ।।

अमुकस्तदितरो वा इति सशयादूर्ध्वं अन्वयव्यतिरेकपूर्वकम् 'अमुकेन भाव्यम्' इति प्रत्यय ईहा, यथा—शब्देन भाव्यम ।

१२ अमुक एवेत्यवाय ।।

यथाऽय शब्द एव ।

१३ तस्यावस्थितिर्धारणा ।।

वासना, सस्कार इत्यस्या पर्याय ।

इयमेव स्मृते परिणामिकारणम् ।

१४ असामस्त्येनापि उत्पद्यमानत्वात्, अपूर्वापूर्ववस्तुपर्यायप्रकाशकत्वात् क्रमभावित्वाच्च एते व्यतिरिच्यन्त ।।

१५ आशूत्पादात् क्वचित् क्रमानुपलक्षणमेषाम् ।।

यथा दविष्ठाद् विद्युद्गृहादागतविद्युत्प्रकाशक्रमो नोपलक्ष्यते ।

११ 'अमुक होना चाहिए' इस प्रकार के प्रत्यय को ईहा कहते है।

यह पदार्थ अमुक है या दूसरा ? यह सशय है, जो अवग्रह और ईहा के बीच मे होता है। इसके पश्चात् अन्वय-व्यतिरेक (विधि-निषेध) पूर्वक 'अमुक होना चाहिए' इस प्रकार के प्रत्यय को 'ईहा' कहते है, जैसे—यह शब्द होना चाहिए।

१२ 'अमुक ही है' ऐसे निर्णयात्मक ज्ञान को अवाय कहते है।

जैसे—यह शब्द ही है।

१३ निर्णयात्मक ज्ञान की अवस्थिति का नाम धारणा है।

वासना और सस्कार ये धारणा के पर्यायवाची शब्द है।

धारणा ही आगे जाकर स्मृति के रूप मे परिणत होती है।

१४ अवग्रह आदि चारो असमयरूप से भी उत्पन्न होते है, वे नए-नए पर्यायो का बोध कराते हैं और वे क्रम से उत्पन्न होते है—इन तीन कारणो से उनमे परस्पर भिन्नता है।

१५ अवग्रह आदि परिचित अवस्था मे इतने शीघ्र हो जाते हैं कि उनका क्रम जाना ही नही जाता।

जैसे—दूरस्थ बिजलीघर से समागत बिजली के प्रकाश का क्रम लक्षित नही होता, वैसे ही शीघ्र उत्पत्ति के कारण अवग्रह आदि का क्रम परिलक्षित नही होता।

१६ प्रतिनियतार्थग्रहणमिन्द्रियम् ॥

१७ स्पर्शरसगन्धरूपशब्दग्रहणलक्षणानि स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि ॥

१८ प्रत्येकं चतुर्धा ॥

१९ निर्वृत्त्युपकरणे पौद्गलिके ॥
आकाररचना निर्वृत्तिः । तत्र विषयग्रहणोपकारिणी शक्तिः
उपकरणम् ।
एते द्वे अपि पुद्गलरूपत्वात् पौद्गलिके ।

२० आत्मिके लब्ध्युपयोगौ ।
कर्मविलयविशेषोद्भव आत्म-प्रकाशः — लब्धिः, तस्यार्थग्रहणव्यापारः
— उपयोगः ।
सत्यां लब्धौ निर्वृत्त्युपकरणोपयोगाः । सत्यां च निर्वृत्तौ उपकरणो-
पयोगौ । सत्युपकरणे उपयोगः ।

१६ जिसके द्वारा प्रतिनियत—अपने-अपने निश्चित विषय का ज्ञान होता है, उसे इन्द्रिय कहते हैं।

१७ क्रमश स्पर्श, रस, गन्ध, रूप और शब्द को ग्रहण करने वाले इन्द्रिय पाँच है—स्पर्शन, रसन, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र।

१८ प्रत्येक इन्द्रिय के चार-चार भेद है—निर्वृत्ति, उपकरण, लब्धि और उपयोग।

१९ निर्वृत्ति और उपकरण ये दो इन्द्रिय पौद्गलिक (द्रव्येन्द्रिय) हैं।

इन्द्रियो के आकार-रचना का नाम है—निर्वृत्ति। उसमे विषय को ग्रहण करने की जो उपकारक शक्ति है वह उपकरण है।

ये दोनो इन्द्रिय पुद्गलरूप होने के कारण पौदगलिक कहलाते है।

२० लब्धि और उपयोग ये दो आत्मिक इन्द्रिय (भावेन्द्रिय) है।

ज्ञानावरण और दर्शनावरण कर्म के विलय विशेष से उत्पन्न आत्म-प्रकाश को लब्धि-इन्द्रिय कहा जाता है। उसकी अर्थ-ग्रहण की प्रवृत्ति को उपयोग-इन्द्रिय कहा जाता है।

इनके होने का क्रम इस प्रकार है—लब्धि इन्द्रिय होने पर निर्वृत्ति, उपकरण और उपयोग इन्द्रिय होते है। निर्वृत्ति इन्द्रिय के होने पर उपकरण और उपयोग इन्द्रिय होते है। उपकरण इन्द्रिय होने पर उपयोग इन्द्रिय होता है।

२१ सर्वार्थग्राहि त्रैकालिक मन ।।

सर्वे, न तु इन्द्रियवत् प्रतिनियता अर्था गृह्यन्ते येन तत् सर्वार्थग्राहि त्रिकालविषयत्वात्[१] त्रैकालिक मन ।

मननालम्बनभूता पुद्गला —पौद्गलिक मन ।

आत्मिक मन — लब्ध्युपयोगरूपम् ।

इति प्रत्यक्षस्वरूपनिर्णय

१ त्रिकालविषयत्वाद् आलोचनात्मकत्वमस्य स्वभावापतितम् ।

२१ जिसके द्वारा सब विषयो का ग्रहण किया जाता है और जो त्रैकालिक सज्ञान है, उसे मन कहा जाता है ।

मन के द्वारा इन्द्रियो की भाति प्रतिनियत नही, किन्तु सब विषयो (शब्द, रूप आदि) का ग्रहण किया जाता है, इसलिए उसका एक लक्षण सर्वार्थग्राही है ।

इन्द्रिय वर्तमानग्राही होते है, किन्तु मन त्रिकालग्राही[1] होता है, यह उसकी दूसरी विशेषता है ।

मनन मे आलम्बनभूत पुद्गलो को पौद्गलिक मन (द्रव्य मन) कहा जाता है । लब्धि और उपयोग को आत्मिन मन (भावमन) कहा जाता है ।

इति प्रत्यक्ष स्वरूप निर्णय

---

१ मन त्रिकालग्राही है अत उसका आलोचनात्मक होना स्वभाव से प्राप्त है ।

## तृतीयो विभागः

१ साहाय्यापेक्ष परोक्षम् ।।
परसाहाय्यापेक्ष प्रमाणमस्पष्टत्वात् परोक्षम् ।

२ मतिश्रुते ।

३ इन्द्रियमनोनिबन्धन मति[1] ।।

४ स्मृति-प्रत्यभिज्ञा-तर्क-अनुमानानि तत्प्रकारा ।।

---

१ आभिनिबोधिकमप्यस्य पर्याय ।

# तृतीय विभाग

१ जिसमे दूसरे हेतुओ की सहायता अपेक्षित हो उसे परोक्षप्रमाण कहा जाता है।

पर साहाय्यापेक्ष प्रमाण अस्पष्ट होने के कारण परोक्ष कहलाता है।

२ परोक्ष प्रमाण के दो भेद हैं

१ मति,
२ श्रुत।

३ इन्द्रिय और मन के निमित्त से जो ज्ञान होता है वह मति[1] है।

४ स्मृति, प्रत्यभिज्ञा, तर्क और अनुमान—ये मति के प्रकार हैं।

---

१ मति ज्ञान का एक नाम आभिनिबोधिक भी है।

५ संस्कारोद्बोधसम्भवा तदित्याकारा स्मृतिः ॥

संस्कारः—धारणारूपः, तस्य उद्बोधात्—जागरणाद् उत्पन्ना, 'तत्' इति उल्लेखवती मतिः स्मृतिर्गीयते, यथा—स नीलगिरिः तद् राजगृहम् ।

६ अनुभवस्मृतिसम्भवं तदेवेदं तत्सदृशं तद्विलक्षणं तत्प्रतियोगीत्या[1]दिसंकलनं[2] प्रत्यभिज्ञा ॥

यथा—सैवेयं वलभी यत्र देवर्धिगणिना आगमवाचना कृता, गोसदृशो गवयः, गोविलक्षणो महिषः,

इदमस्माद् दूरम्, इदमस्मान्नेदीयः । क्वचिद्[3] व्यस्ताभ्यामपि ।

७ अन्वयव्यतिरेकनिर्णयस्तर्कः ॥

साधने सति साध्यस्य, साध्ये एव वा साधनस्य भावः—अन्वयः, यथा—यत्र धूमस्तत्राग्निः, अग्नावेव वा धूमः ।

साध्याभावे साधनाभावः—व्यतिरेकः, यथा—अग्न्यभावे न धूमः ।

---

१ यन्निरूपणाधीनं निरूपणं यस्य तत् तत्प्रतियोगी ।

२. एकत्वसादृश्यवैसादृश्यादिनाऽर्थद्वयघटनम्—संकलनम् ।

३ केवलेनाऽनुभवेन केवलेन स्मरणेनाऽपि प्रत्यभिज्ञा जायते ।

५ सस्कारो के उदबुद्ध होने पर जो 'तत्' ऐसे आकार वाला (तत् शब्दवाच्य) ज्ञान उत्पन्न होता है वह स्मृति है ।

धारणात्मक ज्ञान का नाम सस्कार है। उसके उद्‌बोध अर्थात् जागरण से उत्पन्न 'तत्' शब्दवाच्य मति ज्ञान को स्मृति कहा जाता है, जैसे—वह नीलगिरि, वह राजगृह ।

६ अनुभव और स्मृति के योग से उत्पन्न, यह वही है, यह उसके समान है, यह उससे विलक्षण है, यह उसका प्रतियोगी[1] है, ऐसे सकलनात्मक[2] ज्ञान को प्रत्यभिज्ञा कहा जाता है ।

जैसे यह वही वलभी है जहा देवर्धिगणी ने आगम वाचना की थी, गवय गौ के समान है, महिष गौ से विलक्षण है, यह वस्तु इससे दूर है, यह इससे निकट है। कही-कही[3] केवल दो स्मृतियो और दो अनुभवो के सकलन से भी प्रत्यभिज्ञान हो जाता है ।

७. अन्वय और व्यतिरेक के निर्णय को तर्क कहा जाता है ।

साधन के होने पर साध्य का होना अथवा साध्य मे ही साधन का होना 'अन्वय' है, जैसे—जहाँ धूम होता है वहाँ अग्नि होती है अथवा धूम अग्नि मे ही होता है ।

---

१ जिसका निरूपण जिसके निरूपण के अधीन हो उसे प्रतियोगी कहा जाता है ।

२ एकत्व, सादृश्य, वैसादृश्य आदि से दो अर्थों की सघटना का नाम सकलन है ।

३ केवल अनुभव और केवल स्मरण के योग को भी प्रत्यभिज्ञा हो हो सकती है ।

८ साधनात् साध्यज्ञानमनुमानम् ।।

९ सिसाधयिषित साध्यम् ।।

व्याप्तौ धर्म एव, यथा—यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्र वह्नि ।

अनुमितौ तु साध्यधर्मविशिष्टो धर्मी[१], यथा—अग्निमान् पर्वत ।

धर्मी एव पक्ष । पक्षवचन प्रतिज्ञा ।

१० निश्चितसाध्याविनाभावि साधनम् ।।

निश्चित साध्येन विना अभवन यस्य तत्साधनम् । साधनवचन हेतु ।

---

१ अय क्वचिद बुद्धिसिद्ध (विकल्पसिद्ध) यथा—अस्ति सर्वज्ञ । अत्र सर्वज्ञस्याऽस्तित्वे साध्ये सर्वज्ञो बुद्धिसिद्ध, नासौ ह्यस्तित्वसिद्धे प्राक् प्रत्यक्षादिप्रमाणसिद्ध । क्वचित् प्रमाणसिद्ध, यथा—अग्निमानय प्रदेश । अत्र धूमवत्त्वाद् अग्निमत्त्वे साध्ये तस्य प्रदेश पर्वत खलु प्रत्यक्षेणाऽनुभूयते । क्वचिदुभयासिद्ध, यथा—अनित्य शब्द । अत्र वर्तमान शब्द प्रत्यक्षगम्यो भतभविष्यश्च बुद्धिगम्य ।

साध्य के अभाव मे साधन का अभाव होना व्यतिरेक है, जैसे—अग्नि के अभाव मे धूम का न होना।

८ साधन के द्वारा साध्य का ज्ञान करने को अनुमान कहते हैं।

९ जिसे सिद्ध करना इष्ट होता है, उसे साध्य कहते है।

व्याप्तिकाल मे धर्म ही साध्य होता है, जैसे—जहाँ-जहाँ धूम है वहाँ-वहाँ अग्नि है, यहाँ अग्नि साध्य है।

अनुमान मे साध्यधर्मविशिष्ट धर्मी[1] साध्य होता है, जैसे—अग्निमान् पर्वत।

धर्मी को ही पक्ष कहा जाता है। पक्ष के प्रस्तुतीकरण का नाम प्रतिज्ञा है।

१० जो निश्चित रूप से साध्य का अविनाभावी (साध्य के बिना नही होने वाला) होता है। उसे साधन कहते हैं।

---

१ धर्मी कही बुद्धिसिद्ध (विकल्प सिद्ध-मान्यता सिद्ध) होता है, कही प्रमाणसिद्ध और कही उभयसिद्ध। बुद्धिसिद्ध, जैसे—'सर्वज्ञ है' यह बात प्रत्यक्ष आदि प्रमाण से ज्ञात नही है किन्तु विकल्प सिद्ध है। प्रमाणसिद्ध, जैसे—यह प्रदेश अग्निमान है, क्योकि यहाँ धूम है। यहाँ अग्निमत्त्व धर्म का धर्मी है 'पर्वत' और वह प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध है। उभयसिद्ध, जैसे—'शब्द अनित्य है', यहाँ वर्तमान शब्द प्रत्यक्ष प्रमाण से गम्य है और भूत् भविष्य-कालिक शब्द बुद्धिगम्य है।

११ सहक्रमभावनियमोऽविनाभाव. ।।
व्याप्ति-सम्बन्ध-प्रतिबन्धादय अस्य पर्याया ।

१२ सहचरयोर्व्याप्यव्यापकयोश्च सहभाव. ।।
सहचरयो., यथा—फलादिगतरूपरसयो । व्याप्यव्यापकयोः, यथा—चन्दनत्ववृक्षत्वयो॰ ।

१३ पूर्वोत्तरचरयो कारणकार्ययोश्च क्रमभाव ।।
पूर्वोत्तरचरयो यथा—रविवार सोमवारयो ।
कारणकार्ययो , यथा—अग्निधूमयो ।

१४ स्वभाव सहभाव क्रमभावश्च भावाभावाभ्या विधिप्रतिषेधयो ।।
स्वभावादय स्वस्य भावेन अभावेन वा अपरस्य भाव साधयन्तो विधे , अभाव साधयन्तश्च प्रतिषेधस्य हेतवो भवन्ति ।

साध्य के बिना जिसका न होना निश्चित है, वह साधन है। साधन के प्रस्तुतीकरण का नाम हेतु है।

११ सहभाव और क्रमभाव के नियम को अविनाभाव कहते है।

व्याप्ति, सम्बन्ध, प्रतिबन्ध आदि अविनाभाव के पर्यायवाची नाम है।

१२ दो सहचरो और व्याप्यव्यापक का सहभाव होता है।

सहचरो का सहभाव, जैसे —फल मे रूप और रस सहचारी हैं। व्याप्य-व्यापक, जैसे—वृक्षत्व व्यापक है और चन्दनत्व व्याप्य है।

१३ पूर्वचर और उत्तरचर तथा कारण और कार्य मे क्रमभाव होता है।

पूर्वचर और उत्तरचर का क्रमभाव, जैसे—रविवार के पश्चात् सोमवार आता है।

कारण और कार्य का क्रमभाव, जैसे—अग्नि कारण है, धूम उसका कार्य है।

१४ स्वभाव, सहभाव और क्रमभाव अपने भाव (अस्तित्व) या अभाव (नास्तित्व) से विधि तथा प्रतिषेध के हेतु बनते है।

स्वभाव आदि अपने भाव या अभाव से वस्तु के भाव (अस्तित्व) को साधते हुए विधि हेतु और अभाव (नास्तित्व) को साधते हुए प्रतिषेध हेतु कहलाते है। उनके चार वर्ग होते हैं

| | |
|---|---|
| १ भावात्मक | विधिसाधक |
| २ अभावात्मक | विधिसाधक |

१ भावेन विधिहेतव —

(क) स्वभाव —अनित्य गृहम्, कृतकत्वात् ।

(ख) सहचर —आम्रे रूपम्, रसात् ।

(ग) व्याप्य —अस्त्यत्र वृक्षत्वम्, निम्बात् ।

(घ) पूर्वचर —अद्य सोमवार, ह्यो रविवारश्रुते ।

(ङ) उत्तरचर —अद्य रविवार, श्व सोमवारश्रुते ।

(च) कार्यम्—सादित्य नभ, आतपात् ।

| | |
|---|---|
| ३ भावात्मक | प्रतिषेधसाधक |
| ४ अभावात्मक | प्रतिषेधसाधक |

१ भावात्मक विधिसाधक हेतु के सात प्रकार हैं

(क) स्वभाव-विधिहेतु—घर अनित्य है, क्योंकि वह कृतक है। यहाँ कृतकता अनित्यता का स्वभाव हेतु है।

(ख) सहचर-विधिहेतु—आम के रूप है, क्योंकि उसमे रस है। यहाँ 'रस' रूप का सहचर हेतु है।

(ग) व्याप्य-विधिहेतु—यहाँ वृक्षत्व है, क्योंकि नीम उपलब्ध हो रहा है। यहाँ नीम व्यापक वृक्षत्व का व्याप्य-हेतु है।

(घ) पूर्वचर-विधिहेतु—आज सोमवार है, क्योंकि कल रविवार था। यहाँ रविवार सोमवार का पूर्वचर-हेतु है।

(ङ) उत्तरचर-विधिहेतु—कल सोमवार होगा इसलिए आज रविवार है। यहाँ सोमवार रविवार का उत्तरचर हेतु है।

(च) कार्य-विधिहेतु—आकाश मे सूर्य है, क्योंकि धूप दिखाई दे रही है। यहाँ आतप सूर्य का कार्य हेतु है।

(छ) कारणम्—भाविनी वृष्टि, विशिष्ट-मेघोन्नते ।

२ अभावेन विधिहेतव'—अनेकान्तात्मक वस्तु, एकान्तस्वभावानुप-
लब्धे ।

३ भावेन प्रतिषेधहेतव—नास्त्येवसर्वथैकान्त, अनेकान्तस्योपलम्भात् ।

४ अभावेन प्रतिषेधहेतव'—नात्र पुस्तकम्, दृश्यानुपलब्धे ।
अन्यानि उदाहरणानि स्वय बोध्यानि[1] ।

---

१ देखे परिशिष्ट १।१

(छ) कारण-विधिहेतु—वर्षा होने वाली है, क्योकि विशिष्ट (बरसने वाला) मेघ मडरा रहे है। यहाँ मेघ वर्षा का कारण हेतु है।

२ अभावात्मक-विधिसाधकहेतु—स्वय के नास्तित्व से वस्तु के अस्तित्व को सिद्ध करने वाले हेतु अभावात्मक-विधिसाधकहेतु कहलाते है।

विरोधिस्वभावानुपलब्धि —वस्तु अनेकान्तात्मक है, क्योकि एकान्त-स्वभाव उपलब्ध नही है। यहाँ एकान्त-स्वभाव की अनुपलब्धि से वस्तु की अनेकान्तता सिद्ध की गई है।

३ भावात्मक प्रतिषेधसाधकहेतु—जो हेतु अपने अस्तित्व से वस्तु के नास्तित्व को सिद्ध करते है वे भावात्मक प्रतिषेधसाधकहेतु कहलाते हैं। सर्वथा एकान्त नही है, क्योकि वस्तु मे अनेकान्त स्वभाव उपलब्ध है यहाँ अनेकान्त की उपलब्धि से एकान्त के नास्तित्व की सिद्धि की गई है।

४ अभावात्मक-प्रतिषेधसाधक-हेतु—अपने नास्तित्व से वस्तु के नास्तित्व को सिद्ध करने वाले हेतु अभावात्मक-प्रतिषेधसाधक कहलाते हैं। यहाँ पुस्तक नही है क्योंकि यहाँ कोई

१५ तथोपपत्त्यन्यथानुपपत्तिभ्यां तत्प्रयोगः ।।

तथोपपत्तिः—अन्वयः । अन्यथानुपपत्तिः—व्यतिरेकः । यथा—
अग्निमानयं पर्वतः, तथैव धूमोपपत्तेः ।
अग्निमानयं पर्वतः, अन्यथा धूमानुपपत्तेः ।
तात्पर्यैक्याद् एकत्रैकस्यैव प्रयोगः ।

१६ असिद्ध-विरुद्ध-अनैकान्तिकास्तदाभासाः[1] ।।

१७ अप्रतीयमानस्वरूपोऽसिद्धः ।।

यस्य हेतोरज्ञानात्, सन्देहाद्, विपर्ययाद् वा स्वरूपं न प्रतीयते स—
असिद्धः[2], यथा— अनित्यः शब्दः, चाक्षुषत्वात् ।

---

१ देखें परिशिष्ट १।२

२ देखें परिशिष्ट १।३

भी दृश्य वस्तु उपलब्ध नही है। यहाँ दृश्य वस्तु के अभाव से पुस्तक के अभाव की सिद्धि की गई है।

विधि, प्रतिषेध के अन्य उदाहरण स्वय ज्ञातव्य[1] है

१५ हेतु का प्रयोग तथोपपत्ति और अन्यथानुपपत्ति दोनो से होता है।

तथोपपत्ति का अर्थ है अन्वय और अन्यथानुपपत्ति का अर्थ है व्यतिरेक, जैसे—यह पर्वत अग्निमान् है, क्योकि यहाँ धूम की उपपत्ति है (यह अन्वयहेतु है)।

अग्नि के बिना धूम की अनुपपत्ति है (यह व्यतिरेकहेतु है)।

अन्वयी और व्यतिरेकी दोनो हेतुओ से एक ही तात्पर्य निकलता है, इसलिए एक समय मे एक साध्य को साधने के लिए एक ही हेतु का प्रयोग किया जाता है।

१६ असिद्ध, विरुद्ध और अनैकान्तिक ये तीन हेत्वाभास[2] (दोषपूर्ण हेतु) है।

१७ जिस हेतु का स्वरूप प्रतीत नही होता उसे असिद्ध हेत्वाभास कहा जाता है।

अज्ञान, सदेह या विपर्यय के कारण जिस हेतु के स्वरूप की

---

१ देखे परिशिष्ट १।१

२ देखे परिशिष्ट १।२

१८ साध्यविपरीतव्याप्तो विरुद्ध ।।

विवक्षितसाध्याद् विपरीते एव व्याप्तो हेतु —विरुद्ध , यथा—नित्य शब्द , कार्यत्वात् ।

१९ अन्यथाऽप्युपपद्यमानोऽनैकान्तिक[१] ।।

यथा—असर्वज्ञोऽयम्, वक्तृत्वात् । अनित्य शब्द , प्रमेयत्वात् ।

२० वचनात्मकेऽनुमाने दृष्टान्तोपनयनिगमनान्यपि ।।

यत्राऽनुमानेन परो बोध्य स्यात्, तत्र तद वचनात्मक भवति । तत्परार्थ, ज्ञानात्मकञ्च स्वार्थम् ।

स्वार्थ पक्षसाधनात्मक द्वयङ्गमेव, परार्थ तु पञ्चावयवम् ।

---

१ देखें परिशिष्ट १।८

प्रतीति नही होती, वह असिद्ध[1] हेत्वाभास होता है, जैसे—शब्द अनित्य है, क्योंकि वह चाक्षुष है ।

१८ साध्य से विपरीत पक्ष मे व्याप्त हेतु विरुद्ध हेत्वाभास कहलाता है ।

विवक्षित साध्य से विपरीत पक्ष मे व्याप्त हेतु विरुद्ध हेत्वाभास होता है, जैसे—शब्द नित्य है, क्योंकि वह कृतक है ।

१९ जो हेतु अन्यथा भी उपपद्यमान होता है—साध्य के अतिरिक्त दूसरे साध्य मे भी घटित होता है वह अनैकान्तिक[2] हेत्वाभास है ।

जैसे—यह असर्वज्ञ है, क्योंकि बोलता है । शब्द अनित्य है, क्योंकि प्रमेय है ।

२० वचनात्मक अनुमान मे दृष्टान्त, उपनय और निगमन का भी प्रयोग होता है ।

जहाँ अनुमान का प्रयोग दूसरे के लिए किया जाता है वहाँ वह वचनात्मक होता है ।

वचनात्मक अनुमान परार्थ होता है और ज्ञानात्मक अनुमान स्वार्थ ।

स्वार्थानुमान के दो ही अग होते है—पक्ष और साधन ।

परार्थानुमान पचावयव होता है—पक्ष, साधन, दृष्टान्त, उपनय और निगमन ।

---

१ देखें परिशिष्ट १।३

२ देखें परिशिष्ट १।४

२१ व्याप्तिप्रतीतिप्रदेशो दृष्टान्तः ।।
दृष्टान्तवचनमुदाहरणम् ।

२२ अन्वयी व्यतिरेकी च ।।

२३ साध्यव्याप्तसाधननिरूपणमन्वयी ।।
(अनित्य शब्द, कृतकत्वाद् इति हेतौ) यद्यत्कृतक तत्तदनित्यम्, यथा घट ।

२४ साध्याभावे साधनाभावनिरूपण व्यतिरेकी ।।
यन्नानित्य तन्न कृतकम्, यथा—आकाशम् ।

२५ साध्यसाधनोभयविकला सदिग्धसाध्यसाधनोभया
विपरीतान्वयश्च अन्वयिदृष्टान्ताभासा [1] ।।

---

१ देखे परिशिष्ट १।५

२१ व्याप्ति के प्रतीति स्थल को दृष्टान्त कहा जाता है।

दृष्टान्तवचन (प्रतिपादन) का नाम उदाहरण है।

२२ दृष्टान्त के दो प्रकार है

१ अन्वयीदृष्टान्त।

२ व्यतिरेकी दृष्टान्त।

२३ साध्य मे व्याप्त साधन का निरूपण करने वाला दृष्टान्त 'अन्वयी दृष्टान्त' कहलाता है।

(शब्द अनित्य है, क्योकि वह कृतक है। ऐसा हेतु उपस्थित किए जाने पर) जो जो कृतक है, वह वह अनित्य है, जैसे—घड़ा।

२४ साध्य के अभाव मे साधन के अभाव का निरूपण करने वाला दृष्टान्त 'व्यतिरेकी दृष्टान्त' कहलाता है।

जो अनित्य नही होता है, वह कृतक नही होता, जैसे आकाश।

२५ अन्वयीदृष्टान्ताभास के सात प्रकार है[1]

१ साध्यविकल
२ साधनविकल
३ उभयविकल
४ सदिग्धसाध्य
५ सदिग्धसाधन
६ सदिग्धोभय
७ विपरीतान्वय।

---

१ देखें परिशिष्ट १।५

२६ असिद्धसाध्यसाधनोभया. सदिग्धसाध्यसाधनोभया
विपरीतव्यतिरेकश्च व्यतिरेकिदृष्टान्ताभासा[1] ॥
एषा प्रयोगा स्वयमभ्यूह्या ।

२७ धर्मिणि साधनस्योपसहार उपनय ॥
दष्टान्तधर्मिणि विस्तृतस्यसाधनधर्मस्य साध्यधर्मिणि उपसहार
उपनय , यथा कृतकश्चायम् ।

२८ साध्यस्य निगमनम् ॥
साध्यधर्मस्य धर्मिणि उपसहारो निगमनम्, यथा- तस्मादनित्य ।

२९ प्रतिषेधश्चतुर्धा प्राक् प्रध्वस इतरेतरोऽत्यन्तश्च ॥

३० उत्पत्ते पूव कारणे कार्यस्याऽसत्त्व प्राक् ॥
अयमनादिसान्त , यथा—पयसि दध्न ।

---

१ देखे परिशिष्ट १।६

२६ व्यतिरेकी दृष्टान्ताभास के सात प्रकार हैं[1] :

१. असिद्धसाध्य
२ असिद्धसाधन
३ असिद्धोभय
४ सदिग्धसाध्य
५ सदिग्धसाधन
६ सदिग्धोभय
७ विपरीत व्यतिरेक ।

इनके प्रयोग स्वय ज्ञातव्य है ।

२७ धर्मी मे साधन का उपसहार करना उपनय कहलाता है ।

दृष्टान्तधर्मी मे विस्तृत साधन धर्म का साध्यधर्मी मे उपसहार करने का नाम उपनय है, जैसे—यह कृतक है । यहाँ दृष्टान्तभूत घट के कृतक धर्म का साध्यभूत शब्द धर्मी मे उपसहार किया गया है।

२८ साध्य का उपसहार करना निगमन कहलाता है ।

साध्यधर्म का धर्मी मे उपसहार करने का नाम निगमन है, जैसे- इसलिए वह अनित्य है।

२९ प्रतिषेध के चार प्रकार है

१ प्राक्
२ प्रध्वस
३ इतरेतर
४ अत्यन्त

३० उत्पत्ति से पूर्व कारण मे कार्य असत् होता है, उसका नाम प्रागभाव है।

---

१ देखें परिशिष्ट १।६

३१ लब्धात्मलाभस्य विनाश प्रध्वस ।।

अय साद्यनन्त , यथा—तक्रे दध्न ।

३२ परस्परापोह इतरेतर ।।

अय सादिसान्त , यथा—स्तम्भे कुम्भस्य, कुम्भे स्तम्भस्य ।

३३ सर्वदा तादात्म्यनिवृत्तिरत्यन्त ।।

कालत्रयेऽपि तादवस्थ्याऽभाव इत्यर्थ । अयमनाद्यनन्त , यथा—चेतने अचेननस्य ।

३४ अन्यथानिर्विकारानन्तसर्वैकात्मकतोपपत्ते ।।

प्रतिषेधचतुष्टयाम्वीकारे भावाना क्रमश निर्विकारता, अनन्तता, सर्वात्मकता, एकात्मकता च स्यात् ।

भाववद् अभावोऽपि वस्तुधर्म एव ।

यह अनादि और सान्त होता है, जैसे—दूध मे दही का न होना।

३१ लब्धात्मलाभ (उत्पन्न कार्य) के विनाश का नाम प्रध्वसाभाव है।

यह सादि और अनन्त होता है, जैसे—छाछ मे दही का न होना।

३२ परस्पर-एक मे दूसरे के अभाव का नाम इतरेतराभाव है।

यह सादि और सान्त होता है, जैसे—खम्भे मे घडे का अभाव और घडे मे खम्भे का अभाव।

३३ तादात्म्य की शाश्वत निवृत्ति (भिन्नता) का नाम अत्यन्ताभाव है।

एक वस्तु का स्वरूप दूसरी वस्तु से सर्वदा भिन्न होता है। किसी भी काल मे वह उस स्वरूप को प्राप्त नही होता, उसका नाम सर्वदा तादात्म्यनिवृत्ति या तद्अवस्था का अभाव है। यह अनादि और अनन्त होता है, जैसे—चेतन मे अचेतन का अभाव।

३४ अन्यथा निर्विकारता, अनन्तता, सर्वात्मकता और एकात्मकता की आपत्ति आती है।

प्रतिषेध-चतुष्टम (चार अभावो) का अस्वीकार कर देने पर पदार्थ-व्यवस्था मे चार दोष उत्पन्न होते हैं।

प्रागभाव का अस्वीकार करने पर निर्विकारता (नये पर्याय या कार्य का उत्पन्न न होना) उपपन्न होती है।

प्रध्वसाभाव का अस्वीकार करने पर अनन्तता (कार्य का कभी विनष्ट न होना) उपपन्न होती है।

३५ कार्यनिष्पत्त्यपेक्ष कारणम ॥
कार्यमुत्पद्यमान नियत यद् अपेक्षते तत् कारणम् ।

३६ उपादाननिमित्तभेदाद् द्वयम् ॥

३७ कारणमेव कार्यतया परिणमद उपादानम् ॥
यथा--घटस्य मृत्पिण्ड, अकुरस्य वा बीजम् ।
परिणामिकारणमिति पर्याय ।

३८ साक्षात् साहाय्यकारि निमित्तम् ॥
यथा—घटस्य चक्रसूत्रादि, अकुरस्य वा जलातपपवनादि ।
निर्वर्तकस्तु न नाम नियतमपेक्ष्यतेऽकृष्टप्रभवतृणादौ । यत्र घटादौ कुलालवद् सव्यपेक्षस्तत्र निमित्तान्तर्गत एवेति कारणद्वयमेव ।
सहकारिकारणमिति पर्याय ।

इतरेतराभाव का अस्वीकार करने परसर्वात्मकता (सब वस्तुओ मे सबके स्वरूप का होना) उपपन्न होती है।

अत्यन्ताभाव का अस्वीकार करने पर एकात्मकता (सब वस्तुओ मे एक ही स्वरूप का होना) उपपन्न होती है।

भाव की भाँति अभाव भी वस्तु का ही धर्म है।

३५ कार्य की निष्पत्ति मे जो अपेक्षित होता है, उसे कारण कहते हैं।

उत्पद्यमान कार्य कारण की निश्चितरूप से अपेक्षा रखता है इसलिए कारण कार्य-निष्पत्त्यपेक्ष होता है।

३६ कारण के दो भेद है —उपादान और निमित्त।

३७ जो कारण ही कार्यरूप मे परिणत होता है, उसे उपादान कारण कहते हैं।

जैसे—घडे का उपादान कारण है—मृत्पिंड और अकुर का उपादान कारण है—बीज।

इसका दूसरा नाम परिणामी कारण है।

३८ साक्षात् सहायता करने वाले कारण को निमित्त कारण कहते है।

जैसे—घडे के निमित्त कारण है चक्र, सूत्र आदि। अकुर के निमित्त कारण है जल, धूप, पवन आदि।

निर्वर्तक (कर्ता) कार्य की उत्पत्ति मे निश्चित रूप से अपेक्षित नही होता। जैसे—अनुप्त तृण आदि कर्ता की अपेक्षा नही रखते और जहाँ घडे आदि के निर्माण मे कुम्हार आदि कर्ता की अपेक्षा होती है वहाँ वे निमित्त कारण के अन्तर्गत ही समाविष्ट हो जाते है

३९ तद्व्यापारानन्तर भावि कार्यम् ।।

४० सकर्तृकाऽकर्तृकम् ।।

सकर्तृकम्—गृहकलशोप्ततर्वादि ।

अकर्तृकञ्च—अनुप्ततृणाम्बुदखनिजभूम्यादि ।

इति मतिस्वरूपनिर्णय

इसलिए कारण दो ही है।

सहकारी कारण इसका दूसरा नाम है।

३९ उपादान और निमित्त इन दोनो कारणो की प्रवृत्ति के अनन्तर जो निष्पन्न होता है, उसे कार्य कहते है।

४० कार्य दो प्रकार का होता है—सकर्तृक और अकर्तृक।

सकर्तृक— मकान, घड़ा, उप्त-तरु आदि।

अकर्तृक— अनुप्त-तृण, बादल, खनिज, भूमि आदि।

इति मति स्वरूप-निर्णय

## चतुर्थो विभागः

१ शब्दाद्यनुसारिणी मतिरेव श्रुतम् ।।

यत् मानस ज्ञान शब्दसकेताद्यनुसारेण[1] जायते, तत् श्रुतमुच्यते ।

मतिश्रुतयोरन्योन्यानुगतयोरपि[2] कथञ्चिद भेद , यथा--

(क) मनन मति , शाब्द श्रुतम् ।

(ख) मूककल्पा मति , स्वमात्रप्रत्यायनफलत्वात्, अमूककल्प श्रुतम्, स्वपरप्रत्यायकत्वात् ।

(ग) मतिपूर्वक श्रुतम, न तु मति श्रुतपूर्विका ।

(घ) वर्तमानविषया मति , त्रिकालविषय श्रुतम् ।

---

१ शब्दादयश्च श्रुतज्ञानस्य साधनमिति 'द्रव्यश्रुतम्' उच्यते ।

२ यत्र मति तत्र श्रुतम्, यत्र श्रुत तत्र मतिरिति ।

# चतुर्थ विभाग

१ शब्द आदि के सहारे उत्पन्न होने वाले मति को ही श्रुत कहा जाता है।

श्रुतज्ञान मानसज्ञान है। वह शब्द, सकेत आदि के सहारे[1] उत्पन्न होता है।

मति और श्रुत का स्वरूप परस्पर अन्योन्य अनुगत[2] (अनुप्रविष्ट) है, फिर भी उनमे कुछ दृष्टियो से भेद है, जैसे—

(क) मति मनन प्रधान है और श्रुत शब्द प्रधान।

(ख) मति से स्वगत बोध होता है इसलिए वह मूक तुल्य है। श्रुत स्व और पर का बोधक होता है इसलिए वह अमूकतुल्य है—वचनात्मक है।

(ग) श्रुत मतिपूर्वक होता है पर मति श्रुतपूर्वक नही होती।

(घ) मति का विषय केवल वतमान है, श्रुत त्रैकालिक है।

---

१ शब्द आदि श्रुतज्ञान के साधन है इसलिए वे द्रव्यश्रुत कहलाते हैं।

२ जहाँ मति है वहाँ श्रुत है और जहाँ श्रुत है वहाँ मति है।

(ङ) वल्कसमा मति , कारणत्वात् । शुम्बसम श्रुतम्, तत्कार्यत्वात् ।

२ तदाप्तवचनाज्जातमागम [१] ॥
यथा —अस्ति आत्मा । अस्त्यत्र मधुर जलम् ।
आप्तवचनम्- आगम , तत्तु उपचारात् । वस्तुवृत्त्या वर्णपदवाक्यात्मक वचन पौदगलिकत्वाद् द्रव्यश्रुत अर्थज्ञानात्मकस्य भावश्रुतस्य साधन भवति ।

३ यथार्थविद यथार्थवादी चाप्त [२] ॥

४ लौकिको[३]ऽलौकिकश्च[४] ॥
लौकिक —जनकादि ।
लोकोत्तर --तीर्थकरादि ।

५ सहजसामर्थ्यसमयाभ्या शब्दोऽर्थप्रतिपत्तिहेतु ॥
सहजसामर्थ्यम्- शब्दस्यार्थप्रतिपादन-शक्ति योग्यतानाम्नी, समय

---

१ वचनादिति मुख्यत्वेन सकेतादयोऽपि ग्राह्या ।

२ आप्यते सम्यगर्थो यस्मादिति आप्त ।

३ लोके सामान्यजने भवो लौकिक ।

४ मोक्षमार्गोपदेष्टा लोकोत्तर इति ।

(ड) मति छाल के समान है, क्योंकि वह श्रुतज्ञान का कारण है। श्रुत रज्जु के समान है, क्योंकि वह मतिज्ञान का कार्य है।

२ आप्त वचन से होने वाला श्रुतज्ञान आगम कहलाता है।[१]

जैसे—आत्मा है। यहाँ मीठा पानी है।

उपचार से आप्तवचन को भी आगम कहा जाता है, वस्तुत वर्ण-पद-वाक्यात्मक वचन पौद्‌गलिक होने के कारण द्रव्यश्रुत है और वह अर्थज्ञानात्मक भावश्रुत का साधन बनता है।

३ वस्तु के यथार्थ स्वरूप को जानने और ज्ञान के अनुरूप ही उसका प्रतिपादन करने वाला आप्त कहलाता है।[२]

४ आप्त के दो प्रकार है—लौकिक[३] और लोकोत्तर[४]।

लौकिक आप्त – पिता आदि।

लोकोत्तर आप्त—तीर्थंकर आदि।

५ सहजसामर्थ्य और मकेत के द्वारा 'शब्द' अथ-प्रतिपत्ति (अर्थबोध) का हेतु बनता है।

---

१ वचन का निर्देश मुख्यता की दृष्टि से है। उसके आधार पर मकेत आदि का ग्रहण भी किया जा सकता है।

२ जिससे समीचीन अर्थ प्राप्त होता है उसे आप्त कहते है।

३ लोक अर्थात् साधारणजन मे होने वाले को लौकिक आप्त कहते है।

४ मोक्ष मार्ग के उपदेष्टा को लोकोत्तर आप्त कहते है।

— सकेत , ताभ्या शब्दोऽर्थप्रतिपत्तिहेतुर्भवति, नान्यथा ।

६ अर्थप्रकाशकत्वमस्य स्वाभाविक प्रदीपवत्, यथार्थत्वमयथार्थत्वञ्च वक्तृगुणदोषानुसारि ॥

७ अर्पणानर्पणाभ्यामनेकान्तात्मकार्थप्रतिपादनपद्धति स्याद्वाद [1] ॥
एकत्र वस्तुनि विरोध्यविरोधिनामनेकधर्माणा स्वीकार — अनेकान्त [2]।
तदात्मकस्य अर्थस्य एकस्मिन् समये एकस्य धर्मस्य अर्पणया

---

१ अपेक्षानपेक्षाभ्याम्, विवक्षाविवक्षाभ्याम् प्रधानगौणभावाभ्याम् ।

२ अनेकान्तवादो वस्तुनि सर्वधर्माणा सग्राहक , स्याद्वादश्च अपेक्षाभेदेन विरोधमपसार्य तेषा प्रतिपादक इत्यनयोर्भेद । यथा— वस्तु नित्यञ्च अनित्यञ्च इति अनेकान्त , द्रव्यापेक्षया नित्यम्, पर्यायापेक्षया च अनित्यमिति स्याद्वाद । अमुकस्मिन् वस्तुनि अमुको धर्म अमुकापेक्षया इति शेषधर्मान् गौणीकृत्य अभेदवृत्त्यापन्नस्य एकस्य धर्मस्य कथञ्चित् मुख्यताप्रतिपादन स्याद्वादस्य फलम् । तेन नानेकान्तवादो वस्तुस्वरूप-प्रतिपादने स्याद्वादनिरपेक्ष ।

शब्द की अर्थ-प्रतिपादन शक्ति या योग्यता का नाम सहज-सामर्थ्य है। समय का अर्थ है सकेत। इन दोनो के द्वारा शब्द अर्थ-बोध का हेतु बनता है, अन्यथा नहीं।

६ शब्द मे प्रदीप की तरह अर्थ प्रकाशकत्व स्वाभाविक है, पर उसकी (शब्द की) यथार्थता और अयथार्थता वक्ता के गुण और दोष के अनुसार है।

७ अर्पणा (मुख्य धर्म की अपेक्षा) और अनपणा (गौण धर्म की उपेक्षा) के द्वारा अनेकान्तात्मक (अनन्त धर्मात्मक) वस्तु के प्रतिपादन की पद्धति को स्याद्वाद[1] कहा जाता है।

विरोधी और अविरोधी अनेक धर्मों के स्वीकार को अनेकान्त[2]

---

१ अपेक्षा-अनपेक्षा, विवक्षा-अविवक्षा तथा प्रधानता-गौणता ये अर्पणा-अनर्पणा के अर्थसूचक है।

२ अनेकान्तवाद वस्तु के समग्र धर्मो का सग्राहक है और स्याद्वाद अपेक्षाभेद से उनमे आने वाले विरोध को दूर कर उनका प्रतिपादन करता है। यह दोनो (अनेकान्तवाद और स्याद्वाद) मे अन्तर है। उदाहरणार्थ

वस्तु निन्त भी है और अनित्य भी, यह अनेकान्त है। द्रव्य की अपेक्षा हर वस्तु नित्य है तथा पर्याय की अपेक्षा से अनित्य, यह स्याद्-वाद है। अमुक वस्तु मे अमुक धर्म अमुक अपेक्षा से है। इस प्रकार शेष धर्मों को गौण कर समग्र धर्मों के सग्राहक एक धर्म की किसी दृष्टि से मुख्यता प्रतिपादित करना स्याद्वाद का फल है। इसलिए अनेकान्तवाद वस्तु स्वरूप के प्रतिपादन मे स्याद्वाद से निरपेक्ष नही है।

शेषाणाञ्चानर्पणया प्रतिपादक वच , स्याद्युक्तत्वात् स्याद्वाद[१] कथ्यते । नायमेकत्र नानाविरुद्धधर्मप्रतिपादक ,किन्तु अपेक्षाभेदेन तद्विरोधपरिहारक समस्ति ।

८ विधिनिषेधविकल्पै सोऽनेकभङ्ग ॥

अनेके भङ्गा —विकल्पा —वचनप्रकारा वा यस्य, स स्याद्वाद अनेकभङ्गो भवति ।

९ यथा स्यादस्त्येव, स्यान्नास्त्येव, स्यादवक्तव्यमेवेति ॥

स्यात् शब्दोऽनेकान्तवाचक । स्वद्रव्यक्षेत्रकालभावापेक्षया सर्वत्रास्तित्वम्, परद्रव्यक्षेत्राद्यपेक्षया नास्तित्वम्, युगपदुभयधर्मापेक्षया चाऽवक्तव्यत्वमिति । वस्तुन प्रतिधर्ममेते त्रयो भङ्गा योज्या । सयोगजाश्चत्वारोऽन्येऽपीति[२]—

---

१ कथञ्चिद्वाद , अपेक्षावाद इति नामान्तराणि । अभेदविवक्षया यौगपद्येन अखण्डवस्तुप्रतिपादकत्वाद् असौ सकलादेश , प्रमाणवाक्यञ्चापि कथ्यते ।

२ (क) क्रमतो विधिनिषेध-कल्पनया ।
(ख) विधि-कल्पनया युगपद्विधि-निषेधकल्पनया ।
(ग) निषेध-कल्पनया, युगपद्विधि-निषेधकल्पनया ।
(घ) क्रमशो विधिनिषेधकल्पनया, युगपद्विधिनिषेधकल्पनया ।

कहा जाता है। एक समय मे एक धर्म की अर्पणा और शेष धर्मों की अनर्पणा के द्वारा अनेकान्तात्मक वस्तु का प्रतिपादन करने वाला वचन 'स्यात्' शब्द से युक्त होने के कारण स्याद्वाद[1] कहलाता है।

स्याद्वाद एक वस्तु मे अनेक विरोधी धर्मों का प्रतिपादक नही है किन्तु अपेक्षाभेद से विरोध का परिहारक है।

८ विधि और निषेध की कल्पना से उस (स्याद्वाद) के अनेक भग होते है।

स्याद्वाद के अनेक भग—विकल्प या वचनप्रकार होते हैं, इसलिए उसे अनेक-भग कहा जाता है।

९ स्याद्वाद के मुख्यत तीन भग है जैसे
  १ स्यात्—अस्ति एव।
  २ स्यात्—नास्ति एव।
  ३ स्यात्—अवक्तव्य एव।

यहा स्यात् शब्द अनेकान्त का वाचक है। स्व द्रव्य क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा से पदार्थ मे अस्तित्व होता है। पर द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा से पदार्थ मे नास्तित्व होता है। एक साथ अस्तित्व और नास्तित्व दोनो धर्मो की अपेक्षा करने पर पदार्थ मे अवक्तव्यत्व होता है। ये तीनो भग वस्तु के प्रत्येक धर्म के

---

१ कथचिद्वाद और अपेक्षावाद ये स्यादवाद के पर्यायवाचक नाम है। अभेद-विवक्षा से एक साथ अखण्ड वस्तु का प्रतिपादक होने के कारण स्याद्वाद को सकलादेश या प्रमाणवाक्य भी कहा जाता है।

१ स्यादस्त्येव स्यान्नास्त्येव ।
२ स्यादस्त्येव स्यादवक्तव्यमेव ।
३ स्यान्नास्त्येव स्यादवक्तव्यमेव ।
४ स्यादस्त्येव स्यान्नास्त्येव स्यादवक्तव्यमेव ।
सर्वेषा योगेन सप्तभङ्गी जायते ।

१० प्रमाण स्वावरणविलययोग्यतयाप्रतिनियतार्थप्रकाशि ।।

११ स्वार्थ परार्थञ्च ।।

अवधिमनःपर्यायकेवलानि मतिश्च वागसम्बद्धत्वात् स्वार्थम्—स्वसवेद्यम् । श्रुत परार्थञ्चापि ।

शब्दोन्मुख शब्दाज्जात वा स्वार्थम्, पर-प्रत्यायनाय वागभिनिबद्ध परार्थम् ।

साथ जोडने चाहिए। इन तीनो के सयोग से चार[1] भग और बनते हैं :

१ स्यात्—अस्ति एव, स्यात्—नास्ति एव

२ स्यात्—अस्ति एव, स्यात्—अवक्तव्य एव

३ स्यात्—नास्ति एव, स्यात्—अवक्तव्य एव

४ स्यात्—अस्ति एव, स्यात्—नास्ति एव,
स्यात्—अवक्तव्य एव।

सबको मिलाने मे सप्तभङ्गी होती है।

१० प्रमाण अपनी आवरण विलयजनित योग्यता से प्रतिनियत अर्थ का प्रकाशक होता है।

११ प्रमाण स्वार्थ और परार्थ दोनो प्रकार का होता है।

अवधि, मन पर्याय, केवल और मति - ये चारो ज्ञान वचन से सबद्ध न होने के कारण स्वार्थ—स्वसवेद्य होते है। श्रुतज्ञान स्वार्थ और परार्थ दोनो होता है।

वह जब शब्दोन्मुख और शब्द से उत्पन्न होता है तब स्वार्थ

---

१ (क) क्रमश विधि-निषेध की कल्पना के द्वारा।

(ख) विधि-कल्पना और युगपत् विधि-निषेध की कल्पना के द्वारा।

(ग) निषेध-कल्पना और युगपद् विधि-निषेध की कल्पना के द्वारा।

(घ) क्रमश विधि-निषेध कल्पना और युगपत् विधि-निषेध की कल्पना के द्वारा।

१२ यत् परार्थं तन्नयवाक्यापरपर्याय सद्वाद[1] एव ।।

अखण्डवस्तुन एकधर्मप्रकाशनपरो वाद सद्वाद । एकस्मिन् समये एकस्यैव धर्मस्य प्रतिपादयितु शक्यत्वात्, वस्तुत सद्वाद एव परार्थं भवति ।

प्रमाणवाक्य[2] परार्थम्, तत्तु अभेदप्राधान्याद् अभेदोपचाराद्[3] वा ।

इति श्रुतस्वरूपनिर्णय

---

१ अय भेदप्राधान्याद् भेदोपचाराद् वा क्रमेण वस्तुधर्मान् प्रतिपादयति, न तु एकस्मिन् समये अनेकान्, इत्यसौ विकलादेशोऽपि कथ्यते ।

२ अखण्डवस्तुन प्रतिपादक वाक्य प्रमाणवाक्यम् ।

३ अखण्डवस्तुन एको धर्म शेषैरशेषैरपि तद्धर्मै अभेदवृत्तिमापन्न एव तत् प्रतिपादयति । ज्ञान यथा एकस्मिन् समये अनेकान् धर्मान् जानाति, तथा नैक कश्चित् शब्द य खल्वेकस्मिन् समये अनेकान् धर्मान प्रतिपादयेदिति । प्रमाणवाक्य यद् अखण्ड वस्तु प्रतिपादयति, तत् मुख्यगौणभावेनैव ।

तथा दूसरो को प्रतीति कराने के लिए वचननिबद्ध होता है तब वह परार्थ होता है।

१२ जो ज्ञान परार्थ होता है उसे सद्‌वाद[1] कहते हैं। उसका दूसरा नाम नयवाक्य है।

अखण्ड वस्तु के एक धर्म का प्रकाशन करने वाला वाद सद्‌वाद है। एक समय मे एक ही धर्म का प्रतिपादन किया जा सकता है इसलिए वास्तव मे सद्‌वाद ही परार्थ होता है। प्रमाणवाक्य[2] (स्याद्वाद) को परार्थ माना गया है, पर वह अभेद की प्रधानता या अभेदोपचार[3] से माना गया है।

इति श्रुत स्वरूप निर्णय

---

१ सद्‌वाद भेद को प्रधान मानकर या भेद का उपचार करके वस्तु के धर्मों का क्रमश. प्रतिपादन करता है, पर एक क्षण मे अनेक धर्मो का प्रतिपादन नही करता इसलिए इसे 'विकलादेश' भी कहा जाता है।

२ अखण्ड वस्तु का प्रतिपादन करने वाले वाक्य को 'प्रमाणवाक्य' कहते है।

३ अखण्ड वस्तु के एक धर्म का प्रतिपादन उसके समग्र धर्मों के साथ अभेदवृत्ति करके ही किया जाता है। क्योकि जिस प्रकार ज्ञान एक समय मे अनेक धर्मों को जानता है उस प्रकार वैसा कोई शब्द नही है जो एक साथ अनेक धर्मों का प्रतिपादन कर सके। प्रमाणवाक्य अखण्ड वस्तु का प्रतिपादन करता है, वह मुख्य गौण-भाव से ही करता है।

# पञ्चमो विभाग

१ अनिराकृतेतरांशो वस्त्वंशग्राही प्रतिपत्तुरभिप्रायो नय [1] ।।

अनन्तधर्मात्मकस्य वस्तुनो विवक्षितमंश गृह्णन्, इतरांशान अनिरा-कुर्वंश्च ज्ञातुरभिप्राय नय ।

प्रमाणस्य विषय अखण्ड वस्तु, नयस्य च तदेकदेश, ततो नाय प्रमाणमप्रमाण च, किन्तु प्रमाणांश, यथा --शरीरैक देशो न शरीर नाप्यशरीरम्, किन्तु शरीरांश ।

२ द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिकश्च ।।

प्राधान्येन अभेदग्राही द्रव्यार्थिक भेदग्राही च पर्यायार्थिक । यावन्तो विचारमार्गास्तावन्तो नया इति नयानामानन्त्येऽपि वर्गीकरणतस्तद्द्वै-विध्यम् ।

---

१ असौ सदेकान्तोऽपि कथ्यते ।

# पञ्चम विभाग

१ वस्तु के अन्य अशो का निराकरण न करने वाले तथा उसके एक अश का ग्रहण करने वाले ज्ञाता के अभिप्राय को नय[1] कहा जाता है।

अनन्त धर्मात्मक वस्तु के विवक्षित अश का ग्रहण तथा शेष अशो का निराकरण न करने वाले प्रतिपादक का अभिप्राय नय कहलाता है।

प्रमाण का विषय है अखण्ड वस्तु और नय का विषय है उसका एक अश, इस दृष्टि से नय न प्रमाण है और न अप्रमाण, किन्तु प्रमाणाश है, जैसे—शरीर का एक अवयव न शरीर है और न अशरीर किन्तु शरीराश होता है।

२ नय के दो भेद है—द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक।

प्रधानरूप से अभेदग्राही नय को द्रव्यार्थिक और भेदग्राही नय को पर्यायार्थिक कहा जाता है।

जितने विचार मार्ग हो सकते है, उतने ही नय है, इस दृष्टि से नय अनन्त है फिर भी उनका वर्गीकरण करने पर वे सब द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक मे समाहित हो जाते है।

---

१ नय को सदेकान्त भी कहा जाता है।

३ नैगम सग्रहो व्यवहारश्चेति त्रिधा द्रव्यार्थिक ।।

४ भेदाभेदग्राही नैगम [१] ।।

अभेद —सामान्यम्—द्रव्य धर्मी वा ।

भेद —विशेष —पर्यायो धर्मो वा ।

एतदुभयग्राही अभिप्रायो नैगम ।

सामान्यविशेषयोर्नास्ति सर्वथा भेद, यथा—निर्विशेष न सामान्यम्, विशेषोऽपि न तत् विना ।।

केवल तयो· प्राधान्या-प्राधान्येन निरूपण भवतीति विचारायअस्य वृत्ति, यथा—सुखी जीव, जीवे सुखम् ।

५ सकल्पग्राही च ।।

भावाभावविषयत्वात् सकल्पग्राही विचारोऽपि नैगमो भवति ।

---

१ निगमः देश सकल्प उपचारो वा तत्र भवो नैगम ।

३ द्रव्यार्थिक नय के तीन प्रकार हैं :

१ नैगम

२ सग्रह

३ व्यवहार

४ भेद और अभेद दोनो का ग्रहण करने वाले नय को नैगम[1] नय कहा जाता है।

अभेद अर्थात् सामान्य—द्रव्य या धर्मी सामान्य होते है।

भेद अर्थात् विशेष— पर्याय या धर्म विशेष होते है।

इन दोनो (अभेद और भेद) का ग्रहण करने वाला अभिप्राय नैगमनय है।

सामान्य और विशेष मे सर्वथा भेद नही है, क्योकि सामान्य विशेष से रहित नही होता और विशेष भी सामान्य से रहित नही होता। इन दोनो का निरूपण केवल प्रधानता और अप्रधानता की दृष्टि से होता है। इस विचार का बोध करने के लिए नैगम नय का अस्तित्व है, जैसे—जीव सुखी है, यहा सामान्य धर्म का निरूपण है और जीव मे सुख है, यहा विशेष धर्म का। पहले दृष्टान्त मे सुख धर्म युक्त धर्मी (जीव) की प्रधानता है और दूसरे मे जीव—धर्मी मे प्राप्त सुख की।

५ सकल्पग्राही विचार को भी नैगम नय कहा जाता है।

नैगम नय के भाव और अभाव दोनो विषय होते है इसलिए

---

१ निगम शब्द का अर्थ है—देश, सकल्प और उपचार। इनमे होने वाले अभिप्राय को नैगम कहते हैं।

देशकालोपचारलोकरूढिवशात् संकल्पोऽनेकधा, यथा—एधोदकाद्या-[1]
हरणप्रवृत्त ओदनं पचामीति।

वीरनिर्वाणवासरोऽद्य[2]।

जातोऽयं[3] विद्वान्।

६ अभेदग्राही संग्रहः॥

७ परोऽपरश्च॥

महासामान्यविषयः परः, यथा—विश्वमेकम्, सतोऽविशेषात्।

अवान्तरसामान्यविषयोऽपरः, यथा—द्रव्याणामैक्यम्, द्रव्यत्वा-विशेषात्।

पर्यायाणामैक्यम्, पर्यायत्वाविशेषात्।

८ भेदग्राही व्यवहारः[4]॥

---

१ वर्तमाननैगमः—अपूर्णायामपि क्रियायां पूर्णतासंकल्पः।

२ भूतनैगमः—अतीते वर्तमानसंकल्पः।

३ भाविनैगमः—वर्तमाने भविष्यत्संकल्पः।

४ अपरसंग्रहव्यवहारयोर्विषयसाम्येऽपि अपरसंग्रहः अभेदांशप्रधानः, व्यवहारश्च भेदांशप्रधानः। आद्यो भेदेऽप्यभेदं पश्यति, द्वितीयोऽभेदेऽपि भेदमित्यनयोर्विशेषः।

सकल्पग्राही विचार को भी नैगमनय कहा जाता है। देश, काल, उपचार और लोकरूढी के अनुसार सकल्प (कल्पना या आरोप) अनेक प्रकार का होता है, जैसे—ईधन, जल आदि सामग्री लाने मे प्रवृत्त व्यक्ति से पूछने पर वह कहता है—मै चावल पकाता हू।[1]

आज भगवान महावीर का निर्वाण दिन है।[2]

यह नवजात शिशु विद्वान् है।[3]

६ अभेदग्राही (सामान्यग्राही) विचार को सग्रह नय कहा जाता है।

७ सग्रह नय के दो भेद है—पर और अपर।

महासामान्य का ग्रहण करने वाला परसग्रह कहलाता है, जैसे—विश्व एक है, क्योकि अस्तित्व की दृष्टि से कोई भिन्न नही है।

अवान्तर सामान्य का ग्रहण करने वाला अपरसग्रह कहलाता है, जैसे – सब द्रव्य एक है, क्योकि द्रव्यत्व की दृष्टि से कोई भिन्न नही है।

सब पर्याय एक है, क्योकि पर्यायत्व की दृष्टि से कोई भिन्न नही है।

८ भेदग्राही (विशेषग्राही) विार को व्यवहार[4] नय कहा जाता है।

---

१ वर्तमाननैगम—अपूर्ण क्रिया मे पूर्णता का सकल्प।

२ भूतनैगम—अतीत मे वर्तमान का सकल्प।

३ भावीनैगम—वर्तमान मे भविष्य का सकल्प।

४ अपर सग्रह और व्यवहार नय का विषय समान होने पर भी अपर-सग्रह अभेदाशप्रधान है और व्यवहार नय भेदाशप्रधान। अपर-

यथा—यत् सत् तद् द्रव्य पर्यायश्च । यद् द्रव्य तद् धर्माधर्मादिषड्-विधम् । य पर्याय स द्विविध —सहभावी क्रमभावी च ।

द्रव्यार्थिकत्वाद असौ परमाणु यावद् गच्छति, न तु अर्थपर्याये ।

९ ऋजुसूत्र शब्द समभिरूढ एव भूतश्चेति चतुर्धा पर्यायार्थिक ॥

१० वर्तमानपर्यायग्राही ऋजुसूत्र ॥

यथा—साम्प्रत सुखम्[1] ।

११ कालादिभेदेन ध्वनेरर्थभेदकृच्छब्द ॥

(क) कालेन, यथा—बभूव, भवति, भविष्यति राजगृहम् ।

(ख) सख्यया, यथा—एक , एके ।

(ग) लिङ्गेन, यथा—नदम्, नदी ।

---

१ अत्र हि क्षणस्थायि सुखाख्य पर्यायमात्र प्राधान्येन प्रदर्श्यते, तदधिकरणभूत पुनरात्मद्रव्य गौणतया नार्प्यते ।

जैसे—जो सत् है, उसके दो भेद हैं—द्रव्य और पर्याय। जो द्रव्य है, उसके छह भेद है—धर्म, अधर्म, आकाश, काल, पुद्गल और जीव। जो पर्याय है, उसके दो भेद है—सहभावी और क्रमभावी।

व्यवहार नय द्रव्यार्थिक है इसलिए परमाणु (द्रव्य का अन्तिम भेद या विभाग) तक इसका विषय है किन्तु अर्थपर्याय इसका विषय नही है। व्यजन-पर्याय इसका विषय हो सकता है।

९ पर्यायार्थिक नय के चार प्रकार है

| | |
|---|---|
| १ ऋजुसूत्र | ३ समभिरूढ |
| २ शब्द | ४ एवभूत |

१० वर्तमान पर्यायग्राही नय को ऋजुसूत्र कहा जाता है।

जैसे—वर्तमान मे सुख[1] है।

११ काल आदि के भेद से ध्वनि मे अर्थभेद को स्वीकार करने वाले नय को शब्द नय कहा जाता है।

(क) काल के द्वारा ध्वनि मे अर्थभेद, जैसे राजगृह था, है और

---

सग्रह अभेदोन्मुखी है इसलिए वह भेद मे भी अभेद का ग्रहण करता है और व्यवहार नय भेदोन्मुखी है इसलिए वह अभेद मे भी भेद का ग्रहण करता है। यह इन दोनो मे अन्तर है।

१ मुख्य रूप से यहा क्षणस्थायी सुख नामक कोरा पर्याय विवक्षित है और उसके अधिकरणभूत (आधारभूत) आत्मद्रव्य को गौण मानकर उसकी विवक्षा नही की गई है।

१२ पर्याये निरुक्तिभेदेनार्थभेदकृत् समभिरूढ ॥

यथा— भिक्षते इत्येवशीलो भिक्षु, वाच यच्छतीति वाचयम, तपस्यतीति तपस्वी।

शब्दनयो हि निरुक्तिभेदेऽप्यर्थाभेदमभिप्रैतीत्यय ततो भिन्न ।

१३ क्रियापरिणतमर्थं तच्छब्दवाच्य स्वीकुर्वन्नेवभूत ॥

यथा —भिक्षणक्रियापरिणतो भिक्षु, वाचनियच्छन् वाचयम तपस्यन् तपस्वीत्यादि।

समभिरूढ शब्दगतक्रियायामपरिणतेऽपि तदव्यपदेशमिच्छतीत्यय ततो भिन्न ।

होगा। यहा कालभेद के द्वारा अर्थभेद का ग्रहण किया गया है।

(ख) सख्या के द्वारा ध्वनि मे अर्थभेद, जैसे—एक (एक व्यक्ति), एके (कुछ व्यक्ति)।

(ग) लिंग के द्वारा ध्वनि मे अर्थभेद, जैसे—नद और नदी।

१२ पर्यायवाची शब्दो मे निरुक्त के भेद से अर्थभेद का स्वीकार करने वाले नय को समभिरूढ नय कहा जाता है।

जैसे—भिक्षाशील भिक्षु, वाणी का सयम करने वाला वाचयम और तपस्या करने वाला तपस्वी कहलाता है।

शब्द नय निरुक्त का भेद होने पर भी अर्थभेद का अभेद स्वीकार करता है और समभिरूढ नय निरुक्त भेद होने पर भी अर्थभेद का स्वीकार करता है इसलिए समभिरूढ नय शब्द नय से भिन्न है।

१३ क्रियापरिणति के अनुरूप ही शब्द-प्रयोग का स्वीकार करने वाले नय को एवभूत नय कहा जाता है।

जैसे—भिक्षण की क्रिया मे प्रवृत्त व्यक्ति के लिए ही भिक्षु, वाणी के सयम मे प्रवृत्त व्यक्ति के लिए ही वाचयम और तपस्या मे प्रवृत्त व्यक्ति के लिए ही तपस्वी शब्द का प्रयोग किया जा सकता है।

समभिरूढ नय शब्दगत क्रिया मे अप्रवृत्त व्यक्ति के लिए भी तद्वाचक शब्द-प्रयोग को मान्य करता है और एवभूत नय शब्दगत क्रिया मे प्रवृत्त अर्थ के लिए ही तद्वाचक शब्द-प्रयोग को मान्य करता है। इसलिए एवभूत नय समभिरूढ नय से भिन्न है।

१४ आद्याश्चत्वारोऽर्थप्रधानत्वादर्थनया [1] ।।

१५ शेषाश्च शब्दनया [2] ।।

१६ पूर्वं पूर्वो बहुविषय कारणभूत पर परोऽल्पविषय कार्यभूतश्च ।।

१७ अपरथापि नयो द्विधा—निश्चयो व्यवहारश्च ।।

१८ तात्त्विकार्थाभ्युपगमपरो निश्चय [3] ।।

यथा—पञ्चवर्णो भ्रमर, तच्छरीरस्य बादरस्कन्धत्वेन ।

१९ लोकप्रसिद्धार्थानुवादपरो व्यवहार ।।

यथा—सत्स्वपि पञ्चसु वर्णेषु श्यामो भ्रमर इत्यादिवत् ।

---

१ एषु चतुर्षु अर्थाश्रितो विचारो भवति ।

२ एषु त्रिषु विचार शब्दाश्रितो भवति ।

३ यो बादरस्कन्ध स पञ्चवर्णपुद्गलनिष्पन्नो भवति, तत्र एको वर्ण प्राधान्येन उपलक्ष्यते, शेषाश्च न्यग्भूतत्वान्नोपलक्ष्यन्ते ।

१४ आदि के चार नय अर्थ-प्रधान होने के कारण अर्थ नय[1] कहलाते है।

१५ शेष तीन नय शब्द-प्रधान होने के कारण 'शब्द नय'[2] कहलाते है।

१६ क्रमश पूर्ववर्ती नय बहुविषय वाला और कारणभूत तथा उत्तरवर्ती नय अल्पविषय और कार्यभूत होता है।

१७ प्रकारान्तर मे भी नय दो प्रकार का होता है

१ निश्चय नय
२ व्यवहार नय

१८ तात्त्विक अर्थ का स्वीकार करने वाले विचार को निश्चय[3] नय कहा जाता है।

जैसे—भौरा पाच वर्ण वाला है, क्योकि उसका शरीर एक स्थूल स्कन्ध है।

१९ लोकप्रसिद्ध अर्थ का प्रतिपादन करने वाले विचार को व्यवहार नय कहा जाता है।

---

१ प्रारम्भ के चार नयो मे अर्थाश्रित विचार होता है।
२ शेष तीन नयो मे शब्दाश्रित विचार होता है।
३ जो बादर स्कन्ध होता है, वह पाचो वर्ण वाले पद्गलो से निष्पन्न होता है। किन्तु अभिव्यजक क्षमता की प्रधानता के कारण एक वर्ण दिखाई देता है और शेष वर्ण उस क्षमता के अभाव मे दृष्ट नही होते।

२० ज्ञानक्रियाप्रधानौ क्रमाज्ज्ञानक्रियानयावपि ।।

२१ पक्षीकृतांशादितरांशापलापी नयाभास [1] ।।

आर्हतो दृष्टिकोणो[2] हि सर्वनयसाधारण ।

उक्तञ्च—

उदधाविव सर्वसिन्धव , समुदीर्णास्त्वयि नाथ ! दृष्टय ।

न च तासु भवान् प्रदृश्यते, प्रविभक्तासु सरित्स्विवोदधि ।।

इतिनयस्वरूपनिर्णय

---

१ देखे परिशिष्ट १।७

२ बौद्धानामृजुसूत्रतो मतमभूद् वेदान्तिना सग्रहात्,
साख्याना तत एव नैगमनयाद् योगश्च वैशेषिक ।
शब्दाद्वैतविदोऽपि शब्दनयत सर्वैर्नयैर्गुम्फिता,
जैनी दृष्टिरितीह सारतरता प्रत्यक्षमुद्वीक्ष्यते ।।

जैसे—भौरे मे पाचो वर्ण होते है, फिर भी उसे श्याम कहा जाता है।

२० प्रकारान्तर से नय दो प्रकार का होता है

१ ज्ञान नय

२ क्रिया नय

ज्ञान-प्रधान नय को ज्ञाननय और क्रिया-प्रधान नय को क्रिया-नय कहा जाता है।

२१ वस्तु के स्वीकृत धर्म के अतिरिक्त अन्य धर्मों का अपलाप करने वाले विचार को नयाभास[1] कहा जाता है।

जैन दर्शन[2] सब नयो को समान रूप से स्वीकार करता है। कहा भी है—जैसे समुद्र मे सारी नदिया समाई हुई हैं वैसे ही हे नाथ! आपमे समग्र दृष्टियाँ समाहित है। उन विभक्त दृष्टियो मे आप दिखाई नही देते, जैसे विभक्त नदियो मे समुद्र।

इति नय स्वरूप निर्णय

---

१ देखे परिशिष्ट १।७

२ बौद्ध अभिमत ऋजुसूत्र नय से, वेदान्त और सांख्य संग्रह नय से, नैयायिक और वैशेषिक नैगम नय से तथा शब्दाद्वैत शब्द नयो से तुलित होते हैं और जैनदर्शन सब नयो को सापेक्ष दृष्टि से स्वीकार करता है इसलिए वह सर्व संग्राही दर्शन है।

# षष्ठो विभागः

१ प्रमाणस्य विषय सदसन्नित्यानित्यसामान्यविशेषवाच्यावाच्याद्यने-
कान्तात्मक वस्तु ।।

२ उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मक सत् ।।

उत्तरोत्तराकाराणामुत्पत्ति —उत्पाद , पूर्वपूर्वाकाराणा विनाश —
व्यय । एतद्द्वयपर्यायान्वयि एव[1] ध्रौव्य सद् उच्यते । उत्पादादय·
कथञ्चिद्भिन्नाभिन्ना , तत एव सन् त्रयात्मकम् ।

उक्तञ्च—

उत्पन्न दधिभावेन, नष्ट दुग्धतया पय ।
गोरसत्वात् स्थिर जानन, स्याद्वादद्विड् जनोऽपि क ।।

---

१ सत् केवल पर्यायात्मक ध्रौव्यात्मक वा न भवति, तादृशस्य कस्यापि पदार्थस्य अभावात् ।

# षष्ठ विभाग

१ सत्-असत्, नित्य-अनित्य, सामान्य-विशेष, वाच्य-अवाच्य आदि अनत धर्मात्मक वस्तु प्रमाण का विषय (प्रमेय) होती है।

२ उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यात्मक पदार्थ को सत् कहा जाता है।

उत्तरोत्तर आकार की उत्पत्ति का नाम उत्पाद है और पूर्व पूर्व आकार के विनाश का नाम व्यय है। उत्पाद और व्यय इन दोनो पर्यायो मे अन्वित ध्रौव्य[1] को ही सत् कहा जाता है। उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य परस्पर कथचिद् भिन्न और कथचिद् अभिन्न होते हैं इसीलिए 'सत्' त्रयात्मक- -उत्पाद्, व्यय, ध्रौव्यात्मक होता है।

दूध मे जामन देने पर दधि रूप उत्पन्न हो गया। दुग्ध-रूप नष्ट हो गया और गोरस दोनो मे अन्वयी है। इस तथ्य को जानने वाला कौन व्यक्ति स्याद्वाद का प्रतिपक्षी हो सकता है।

---

१ सत् केवल पर्यायात्मक या ध्रौव्यात्मक नही हो सकता, क्योकि ऐसाकोई पदार्थ है ही नही।

३ तदितरदसत् ।।

यन्नोपपद्यते न व्येति न च ध्रुव तदसत्, यथा—आकाशकुसुमम् ।

४ सतोऽप्रच्युतिर्नित्यम् ।।

५ परिणमनमनित्यम् ।।

वस्तुन सत्स्वरूपस्य अप्रच्युति —नित्यम् । तस्यैव च तत्तद्रूपतया परिणमनम्[1]—अनित्यम् ।

६ अभेदप्रतीतेर्निमित्त सामान्यम्[2] ।।

प्रतिव्यक्ति तत् तिर्यक्सामान्यम्, यथा—वटनिम्बादिषु वृक्षत्वम् । क्रमभाविपर्यायेषु च ऊर्ध्वतासामान्यम्, यथा—बाल्ययौवनाद्यनुयायि-पुरुषत्वम् ।

---

१ न च सर्वथा विनाश, न च सर्वथा उत्पाद, किन्तु अवस्थान्तरा-पादनम् ।

२ तिर्यक् सामान्ये बहूना व्यक्तीना केनचित् तुल्येन धर्मेण एकता प्रतीयते, ऊर्ध्वतासामान्ये च एकस्या एव व्यक्तेर्बहुषु पूर्वापरासु अवस्थासु अनुयायिनी एकता प्रतीयते, इति आद्या द्रव्ययोर्द्रव्याणा वा जातिगता एकता, अपरा च एकस्यैव द्रव्यस्य पर्यायगता एकता इति तत्त्वम् ।

३ जिसमे सत् के लक्षण प्राप्त नही है, वह असत् है।

जो न उत्पन्न होता, न नष्ट होता और न ध्रुव है, वह असत् है, जैसे—आकाशकुसुम।

४ सत् के अप्रच्युति धर्म को नित्य कहा जाता है।

५ सत् के परिणमन धर्म को अनित्य कहा जाता है।

वस्तु अपने सत्-स्वरूप से च्युत नही होती। इस दृष्टि से वह नित्य है और वह भिन्न-भिन्न रूपो मे परिवर्तित होती रहती है[1], इस दृष्टि से वह अनित्य है।

६ अभेद-प्रतीति के निमित्त को सामान्य[2] कहा जाता है।

सामान्य के दो भेद है

१ तिर्यक् सामान्य

२ ऊर्ध्वता सामान्य

तिर्यक् सामान्य—विभिन्न व्यक्तियो मे एकता की प्रतीति,

---

१ परिणमन का अर्थ वस्तु का सर्वथा विनाश और सर्वथा उत्पाद नही है किन्तु अवस्थान्तर की प्राप्ति है।

२ तिर्यक सामान्य मे बहुन व्यक्तियो मे किसी समान धर्म की अपेक्षा से एकता की प्रतीति होती है। ऊर्ध्वता सामान्य मे एक ही व्यक्ति की पूर्वापर अवस्थाओ मे अन्वित रहने वाली एकता की प्रतीति होती है, इस प्रकार तिर्यक् सामान्य दो द्रव्यो अथवा अनेक द्रव्यो की जातिगत एकता है और ऊर्ध्वता सामान्य एक ही द्रव्य की पर्यायगत एकता है।

७ भेदप्रतीतेर्निमित्त विशेष ।।

असौ जातिरूपेणाऽभिन्नेष्वपि वृक्षेषु वटोऽयम्, पिप्पलोऽयम्, निम्बो-ऽयमित्यादि वैसदृशस्य निमित्तभूतो भवति ।

८ गुणपर्यायभेदाद द्विरूप ।।

गुण —सहभावी धर्म , यथा— आत्मनि विज्ञानम् ।

पर्याय —क्रमभावी, यथा— तत्रैव सुख-दु खादि ।

९ वाग्गोचर वाच्यम् ।।

१० वाचामविपयमवाच्यम् ।।

११ विवक्षाऽविवक्षात मगति ।।

प्रयोजनवशात् कश्चिद धर्मो विवक्ष्यते, कश्चिच्च सन्नपि प्रयोजनाभावान्न विवक्ष्यते, यथा— धर्मिणो नित्यत्वविवक्षाया सन्तावप्युत्पादव्ययौ नोपादीयेते, अनित्यत्वविवक्षायाञ्च सदपि

जैसे—बरगद, नीम आदि मे वृक्षत्व।

ऊर्ध्वता सामान्य—क्रमभावी पर्यायो मे एकता की प्रतीति, जैसे—बचपन और यौवन दोनो मे सामानरूप से रहने वाला पुरुषत्व।

७ भेद-प्रतीति के निमित्त को विशेष कहा जाता है।

यह (विशेष) जाति रूप से अभिन्न वस्तुओ—उदाहरणस्वरूप वृक्षो मे अमुक बरगद है, अमुक पीपल है और अमुक नीम—की भिन्नता की प्रतीति का निमित्त होता है।

८ विशेष के दो भेद है

१ गुण

२ पर्याय

गुण – सहभावी धर्म, गुण कहलाता है, जैसे—आत्मा मे ज्ञान।

पर्याय—क्रमभावी धर्म, पर्याय कहलाता है, जैसे—आत्मा मे सुख, दु ख आदि।

९ जो वाणी का विषय बने उसे वाच्य कहा जाता है।

१० जो वाणी का विषय न बने, उसे अवाच्य कहा जाता है।

११ एक ही वस्तु मे अनेक विरोधी धर्मों की सगति अपेक्षा-भेद से घटित होती है।

प्रयोजनवश किसी धर्म की विवक्षा की जाती है और प्रयोजन के अभाव मे किसी धर्म की विवक्षा नही की जाती, जैसे—किसी

ध्रौव्य नार्प्यते । तत एव सहावस्थितानामप्येषा ग्रहणाग्रहणेन एकोऽपि धर्मी नित्योऽनित्यश्च । एवमनुवृत्ताकारेण सामान्यम्, व्यावृत्तरूपेण विशेष, स्वरूपेण सत्, पररूपेण असन, एकैकधर्मापेक्षया वाच्यम, युगपद अनेक धर्मापेक्षया च अवाच्यम् । दृश्यन्ते च एकस्मिन्नपि जने अपेक्षा-भेदात् पितृत्वभ्रातृत्वपुत्रत्वमातुलत्व-भागिनेयत्वादय पर्याया ।

१२ प्रमाणस्य फलमर्थबोध ॥

अय प्रमाणमात्रस्य साक्षात्फलम ।

पारम्पर्येण केवलज्ञानस्य[1] माध्यस्थ्यम्, शेषप्रमाणानाञ्च हानोपादान-माध्यस्थ्यबुद्धय[2] ।

१३ तत् प्रमाणत स्याद् भिन्नमभिन्नञ्च ॥

---

१ केवलिनो हि साक्षात समस्तार्थानुभवेऽपिहानोपादानेच्छाविरहाद् माध्यस्थ्यबुद्धि ।

२ हेये परित्यागबुद्धि , उपादेये ग्रहणबुद्धि , उपेक्षणीये माध्यस्थ्यबुद्धि ।

धर्मों के नित्यत्व की विवक्षा मे उसमे विद्यमान उत्पाद और विनाश धर्मों का ग्रहण नही किया जाता तथा अनित्यत्व-विवक्षा मे, वस्तु मे विद्यमान 'ध्रौव्य' का ग्रहण नही किया जाता। इसलिए एक रहने वाले इन विरोधी धर्मों के ग्रहण और अग्रहण से एक ही पदार्थ नित्य और अनित्य कहलाता है।

इसी प्रकार सदृश धर्म की अपेक्षा से पदार्थ सामान्य है और विलक्षण धर्म की अपेक्षा से वह विशेष। स्वरूप की दृष्टि से सत्, पररूप की दृष्टि से असत् है। एक-एक धर्म की अपेक्षा से वाच्य और एक साथ अनेक धर्मों की अपेक्षा से अवाच्य है।

एक ही मनुष्य अपेक्षा-भेद से पिता, भाई, पुत्र, मामा और भानजा होता है। इस प्रकार एक व्यक्ति मे अनेक पर्याय प्राप्त होते हैं।

१२ अर्थ-बोध को प्रमाण का फल कहा जाता है।

यह अर्थबोध प्रमाणमात्र का साक्षात् फल है। परम्पर फल की दृष्टि से केवलज्ञान[1] का फल माध्यस्थ्य तथा शेष प्रमाणो का फल हान बुद्धि, उपादान बुद्धि और माध्यस्थ्य[2] बुद्धि होता है।

१३ प्रमाण-फल प्रमाण से कथचिद् भिन्न, और कथचिद् अभिन्न है।

---

१ केवलज्ञानी को समस्त पदार्थों का साक्षात् बोध होने पर भी उनके हान और उपादान की इच्छा नही होती इसलिए केवलज्ञान का फल माध्यस्थ्य बुद्धि ही है।

२ हेय मे परित्याग बुद्धि, उपादेय मे ग्रहण बुद्धि और उपेक्षणीय मे माध्यस्थ्य बुद्धि होती है।

एकान्तभेदे हि इदमस्य प्रमाणस्य फलमिति सम्बन्धो न सभवी। एकान्ताभेदे च प्रमाणमेव वा फलमेव वा तद् भवेदिति।

१४ साध्यसाधनभावेन तयोर्भेद ॥
प्रमाणम्—साधनम, फलञ्च साध्यमिति।

१५ एकप्रमातृतादात्म्येन चाभेद ॥
प्रमाणतया परिणत एव आत्मा फलतया परिणमते इत्येकप्रमात्रपेक्षया प्रमाणफलयोरभेद।

१६ अवग्रहादीना क्रमिकत्वात् पूर्वं पूर्वं प्रमाणमुत्तरमुत्तर फलम् ॥
यथा—अवग्रह प्रमाणम, ईहा फलम, एवमनुमान यावत्।

इति प्रमेयप्रमितिस्वरूपनिर्णय

प्रमाण और फल मे एकान्त भेद होने पर यह इस प्रमाण का फल है इस प्रकार का सम्बन्ध घटित नही होता। उनमे अभेद होने पर या तो प्रमाण ही होता है या फल ही होता है—अभेद मे दो नही हो सकते।

१४ साध्य और साधन भाव की अपेक्षा से प्रमाण और प्रमाण-फल भिन्न होते है।

प्रमाण साधन होता है और फल साध्य।

१५ एक ही प्रमाता मे आत्मगत होने के कारण से प्रमाण और प्रमाण-फल अभिन्न होते है।

प्रमाणरूप मे परिणत आत्मा ही फल-रूप मे परिणत होती है, इस प्रकार एक प्रमाता की अपेक्षा से प्रमाण और फल मे अभेद घटित होता है।

१६ अवग्रह आदि क्रमिक होते है इसलिए उनमे पूर्व पूर्ववर्ती प्रमाण और उत्तर उत्तरवर्ती फल होते है।

जैसे—अवग्रह प्रमाण है और ईहा फल। ईहा प्रमाण और अवाय फल, अवाय प्रमाण और धारणा फल, धारणा प्रमाण और स्मृति फल, स्मृति प्रमाण और प्रत्यभिज्ञा फल, प्रत्यभिज्ञा प्रमाण और तर्क फल, तर्क प्रमाण और अनुमान फल है।

इतिप्रमेय-प्रमितिस्वरूपनिर्णय

# सप्तमो विभागः

१ स्वपरावभासी प्रत्यक्षादिप्रसिद्ध आत्मा प्रमाता ।।

स्वञ्च परञ्चावभासते प्रकाशयतीत्येवशील , अह सुखी, अह दु खीत्यादि निदर्शनेन, प्रत्यक्षादिप्रमाणेन प्रमाणित आत्मा प्रमाता भवति ।

२ चैतन्यलिङ्गोपलब्धेस्तद्ग्रहणम् ।।

अदृष्टोऽपि पदार्थो लभ्यमानलिङ्गेन गृह्यत एव, यथाऽपवरकस्थितेनादृष्टोऽपि सविता प्रकाशातपाभ्याम्, तथैव चैतन्यलिङ्गेन आत्मा ।

३ न तज्जडलक्षणभूतधम ।।

# सप्तम विभाग

१ स्वप्रकाशी एव परप्रकाशी तथा प्रत्यक्ष आदि प्रमाणो से प्रसिद्ध आत्मा को प्रमाता कहा जाता है।

आत्मा ही प्रमाता—प्रमाण करने वाला है। वह स्वय अपने चैतन्य से प्रकाशित है और ज्ञेय—विषय को प्रकाशित करता है। मैं सुखी हू, मै दुःखी हू, इत्यादि— इस निदर्शन वाले प्रत्यक्ष आदि प्रमाण के द्वारा वह प्रमाणित है।

२ आत्मा का बोध चैतन्यलिङ्ग की उपलब्धि से होता है।

अदृष्ट पदार्थ भी दृष्ट लिङ्ग ( हेतु ) के द्वारा गृहीत होता है, जैसे—कमरे मे बैठा हुआ आदमी सूर्य को नही देखता है, फिर भी वह प्रकाश और धूप के द्वारा अदृष्ट सूर्य को जान लेता है। उसी प्रकार अदृष्ट आत्मा चैतन्य लिङ्ग के द्वारा गृहीत होता है।

३ वह चैतन्य जडप्रकृति वाले भूतो (पृथ्वी, अप्, तेजस्, वायु और आकाश) का धर्म नही है।

४ उपादाननियमात् ।।

क खलूपादानमर्यादामनुभवन्नपि जडलक्षणाद्भूताच्चैतन्य प्रसाधयितुमायुष्मान् ।

•

५ नासदुत्पाद ।।

न खलु समुदितेष्वपि भूतेषु अत्यन्तासत्त्वस्य चैतन्यस्योत्पत्ति सभविनी, यथा—सिकताकणेषु प्रत्येकमनुपलब्ध तैल न समुदितेष्वपि, सतो व्यक्तौ तु सिद्ध्यति सर्वथा चैतन्यवाद ।

६ नापि मस्तिष्कमूलम, मस्तिष्कस्य तु तत्प्रयोगहेतुमात्रत्वात् ।।

७ शोणित प्राणशक्त्यनुगाम्येव ।।

रक्त हि प्राणशक्तिहेतुक भवति, तदविरह तस्यानुत्पादात्, अन्यथा तदगतिनिरोधस्य निर्हेतुकत्वात् । किञ्च सात्मके शरीरे आहारग्रहणम्, तत शोणितोत्पत्ति, प्राणायामेन तस्याऽखिले वपुषि सञ्चार, तेन शरीरावयवाना सक्रियत्वम, ततो हीन्द्रियाणि मनश्च गृह्णन्ति स्वप्रमेयम् । देहिनि अन्यत्र गते सर्वत्रापि निष्क्रियत्वोपलब्धे ।

४ इसका हेतु है—उपादान का नियम।

उपादान (परिणामी कारण) की मर्यादा को जानने वाला क्या कोई व्यक्ति जड प्रकृति वाले भूतो से चैतन्य की निष्पत्ति को मान्य कर सकता है ?

५ असत् का उत्पाद नही होता।

प्रत्येक भूत से चैतन्य की उत्पत्ति नही होती, उसी प्रकार भूतो के समुदित होने पर भी उनसे अत्यन्त असत् चैतन्य की उत्पत्ति नही हो सकती, जैसे—बालु के प्रत्येक कण मे अनुपलब्ध तैल, उनके समुदय मे भी उपलब्ध नही होता। भूतो मे चैतन्य असत् नही है। वह प्रत्येक भूत मे विद्यमान है। उनकी समुदित अवस्था मे वह व्यक्त होता है, यदि यह माना जाए तो इससे सर्वथा चैतन्यवाद की सिद्धि होगी।

६ चैतन्य का मूल मस्तिष्क नही है, वह चेतना के प्रयोग का हेतुमात्र है।

७ चैतन्य का मूल रक्त भी नही है, क्योकि वह प्राणशक्ति का अनुगामी है।

रक्त का हेतु प्राणशक्ति है। उसके अभाव मे रक्त उत्पन्न नही होता। यदि ऐसा नही माना जाए तो रक्त के गतिरोध का कोई हेतु ही नही रहता। क्योकि सजीव शरीर आहार ग्रहण करता है, उससे रक्त की उत्पत्ति होती है। प्राण और अपान के द्वारा सारे शरीर मे उसका सचार होता है, उससे शरीर के सब अवयव सक्रिय होते हैं, उनकी सक्रियता होने पर इन्द्रिय और मन अपने-अपने विषय का

८ प्रेत्यसद्भावाच्च ॥
पुनरुत्पत्ति —प्रेत्यभाव । तेनाप्यात्मन सत्त्व प्रतिपत्तव्यम ।

९ शरीराग्रहरूपचेतस सभवात् तत्सद्भाव ॥
नवोत्पन्नस्य प्राणिनो निजशरीरविषय आग्रह , स तद्विषयपरिशीलन-पूर्वक । न खलु अत्यन्ताज्ञातगुणदोषे वस्तुन्याग्रहो दृष्ट ।

१० हर्षभयशोकोपलब्धिरपि पूर्वाभ्यस्तस्मृत्यनुबन्धा ॥
जात खलु बाल पूर्वाभ्यस्तस्मृतिनिमित्तान हर्षादीन प्रतिपद्यते । पूर्वाभ्यासश्च पूर्वजन्मनि सनि, नान्यथा ।

११ समानजातीयाङ्कुरोत्पादात्, शस्त्रानुपहतद्रवत्वात्, आहारेण वृद्धि-दर्शनात्,अपराप्रेरितत्वे तिर्यगनियमितगतिमत्त्वात्, छेदादिभिर्म्लान्या-दिदर्शनाच्च क्रमेण पृथिव्यादीना जीवत्व ससाधनीयम् ॥

ग्रहण करते हैं। आत्मा के अन्यत्र चले जाने पर ये सब निष्क्रिय हो है।

८ आत्मा के अस्तित्व का एक हेतु है—प्रेत्य का सद्भाव।

प्रेत्यभाव का अर्थ है पुनर्जन्म। यह आत्मा की अस्तित्व-सिद्धि का प्रबल हेतु है।

९ पुनर्जन्म का सद्भाव शरीर के प्रति होने वाले चैतसिक आग्रह से सिद्ध होता है।

नवजात शिशु मे भी अपने शरीर के प्रति विशेष प्रकार का लगाव होता है। वह तद्विषयक पूर्वाभ्यास-जनित होता है। जिस वस्तु के गुण और दोष सर्वथा अज्ञात होते है उसके प्रति किसी का आकर्षण नही होता।

१० हर्ष, भय, शोक आदि की उपलब्धि का निमित्त पूर्वाभ्यास की स्मृति है।

पूर्वाभ्यास की स्मृति के कारण नवजात बालक हर्ष, भय, शोक आदि को प्राप्त होता ह। वह पूर्वाभ्यास पूर्वजन्म होने पर ही घटित होता है अन्यथा नही।

११ पृथ्वी आदि की चेतना निम्न युक्तियो से सिद्ध होती है—

मनुष्यो और तिर्यञ्चो के शरीर के घावो मे सजातीय मासाकुर पैदा होते हैं, वैसे ही पृथ्वी मे—खोदी हुई खानो मे सजातीय पृथ्वी के अकुर पैदा होते है, अत यह प्रतीत होता है कि पृथ्वी सजीव है।

जैसे मनुष्य और तिर्यञ्च गर्भावस्था के प्रारम्भ मे तरल होते

हैं, वैसे ही जल तरल है अत वह जब तक किसी विरोधी वस्तु से उपहत नहीं होता, तब तक सजीव है ।

आहार—ईंधन आदि के द्वारा अग्नि बढती है, अत वह सजीव है ।

वायु गाय आदि की तरह किसी की प्रेरणा के बिना ही अनियमित रूप से इधर-उधर घूमती है, अत. वह सजीव है ।

वनस्पति का छेदन करने से वह खिन्न होती है, अत वह सजीव है ।

१२ त्रस प्राणियो का जीवत्व प्रत्यक्ष सिद्ध ही है ।

इति प्रमातृस्वरूपनिर्णय

## प्रशस्ति-श्लोका·

१ स्याच्छब्दाङ्कितसप्तभङ्गसलिलव्यूहैर्गभीरोदरो,
वस्त्वंशप्रतिपादिसन्नयकलाकल्लोलमालाकुल ।
सविद्रत्नसमुच्चयेन भरित सत्तर्कफेनावृत ,
सोऽय कस्य मुदे न सान्द्रमहिमा स्याद्वादपाथोनिधि ॥

२ यस्यागाधजलाश्रयैर्जलदता सयान्ति सन्तो जना
विष्वग् विभ्रमधर्मघृष्टवपुषा सशोष्य तृष्णा नृणाम् ।
वाक्सन्दर्भसरित्प्रवाहनिकरै सवर्धयन्त्येव यत्,
सोऽय कस्य मुदे न सान्द्रमहिमा स्याद्वादपाथोनिधि ॥

३ यदङ्घ्रे सेवाया फलमतुलमापत् पशुरपि,
मृगारि पञ्चास्योऽभवदहह यद्धातुरधिक ।
अनेकान्ताम्भोधिर्विधुमिव यमालोक्य मुदित ,
स मा श्रीमान् वीरश्चरमजिनराजोऽवतुतमाम् ॥

४ तच्छासनं सुविशदीकृतवानल यः
स्वार्थानुगैः कुमतिभिर्मलिनीकृतं यत् ।
जैनाह्वमप्यतितमां लभते स्म तेरा—
पन्थाख्यया यदनुभावकृतां प्रसिद्धिम् ॥

५ द्वी[१]पात्म[७]-सिद्धि[८]-शशि[१]-सवति वैक्रमीये,
येनादृता जिनमतानुगता सुदीक्षा ।
सोऽयं स्फुटीकृतमरुस्थलवीरभूमिः,
कैर्नाविगम्यत इति व्रतिराजभिक्षुः ॥

६ भारमलो विमलोऽस्य पदे, तदनु च रायेन्दुर्मुमुदे ।
जीतमलस्तूर्यो जज्ञे, तत्तुलना स्यात् सर्वज्ञे ॥

७ अथ पञ्चममघराजगणी, जिनदर्शनमुकुटाग्रमणिः ।
माणिकलालडालचन्द्रौ, गणमरक्षणनिस्तन्द्रौ ॥

८ छौगेयोऽष्टमपट्टपतिः, कालुः करुणाब्धिः सुकृतिः ।
यदनुग्रहतोऽस्मादृगिति, ग्रन्थग्रथने प्रथितमतिः ॥

९ सन्दृब्धवांस्तस्य पदाम्बुजानुग
प्रमोदपीनस्तुलसी मुनीशिता ।
भिक्ष्वाख्यया न्यायपदाद्यकर्णिका
सोपानवीथीमिव शास्त्रसद्मनि ॥

१० नेत्र[२] व्योम[०] व्योम[०] नेत्रा[२]ञ्चितेऽब्दे,
भाद्रे मासे शुक्लपक्षे नवम्याम्।
सूर्ये वारे सोत्सवे भव्यवारे,
प्रात काले श्राद्धससद्विचाले ॥

११ थलीति धार्मिके देशे, श्रीड्गरगढे पुरे।
समाप्नेय सदा कुर्याद्, भद्र भिक्षुगणेभृशम् ॥

# परिशिष्ट १

## १ विधिहेतव

(१) भावेन विधिहेनव (अविरुद्धोपलब्धे साधनानि)
स्वभावादयोऽत्रग्रन्थे सन्ति निर्दिष्टा ।

भावेन विधिहेतौ अविरुद्धस्य व्यापकस्योपलब्धि साधन नहि भवति। अस्त्यत्र वृक्षत्व निम्बादिव, अस्त्यत्र निम्बत्व वृक्षादिति न निर्णयकता वृक्षत्वेन निम्बवदाम्रस्यापि ग्रहणात् ।

(२) अभावेन विधिहेतव (विरुद्धानुपलब्धे साधनानि)—

(क) स्वभावानुपलब्धिरुदाहृता।

(ख) विरोधिकारणानुपलब्धि —विद्यतेऽत्र समाजेऽज्ञानम्, शिक्षाभावात् । अत्र विधेयमज्ञानम, तद्विरुद्ध ज्ञानम्, तस्य कारण शिक्षा, तस्या अभावात् ।

(ग) विरोधिकार्यानुपलब्धि.—अस्वास्थ्यमस्मिन् मनुष्ये समस्ति, मासलताऽनालोकनात् । अत्र विधेयम-स्वास्थ्यम्, तद्विरुद्ध स्वास्थ्यम्, तस्य कार्यं मासलत

## १ विधिहेतु

(१) भाव से विधिहेतु –(अविरुद्धोपलब्धि के साधन)।

स्वभाव आदि हेतु मूलग्रन्थ मे ही निर्दिष्ट है।

भाव से विधि-हेतु मे अविरुद्ध व्यापक की उपलब्धि साधन या हेतु नही बन सकती। 'यहा वृक्षत्व है क्योकि नीम है' इस वाक्य मे जो निर्णायकता है वह 'यहा नीम है, क्योकि वृक्ष है' इस वाक्य मे नही है। क्योकि वृक्षत्व के द्वारा नीम की तरह आम का भी ग्रहण हो सकता है।

(२) अभाव से विधिहेतु (विरुद्ध की अनुपलब्धि के साधन) –

(क) स्वभावानुपलब्धि मूलग्रन्थ मे उदाहृता है।

(ख) विरोधी कारणानुपलब्धि—इस समाज मे अज्ञान है, क्योकि शिक्षा का अभाव है। यहा विधेय है 'अज्ञान' इसका विरोधी है ज्ञान, ज्ञान का कारण है शिक्षा, उसका यहा अभाव है।

(ग) विरोधी कार्यानुपलब्धि—यह मनुष्य अस्वस्थ है, क्योकि इसमे मासलता (पर्याप्त मासोपचय) का अभाव है। यहा विधेय है 'अस्वास्थ्य', इसका विरोधी तत्त्व है

तस्या अनुपलब्धि ।

(घ) विरोधिव्याप्यानुपलब्धि — अस्त्यत्र छाया, औष्ण्या-ऽनुपलब्धे । अत्र विधेया छाया, तद्विरुद्धस्तापः, तद्व्याप्यस्यौष्ण्यस्याऽनुपलब्धि ।

**प्रतिषेधहेतव**

(३) भावेन प्रतिषेधहेतव (विरुद्धोपलब्धे साधनानि)

(क) स्वभावोपलब्धिरुदाहृता ।

(ख) विरोधिव्याप्योपलब्धि , यथा—नास्त्यस्य पुसस्तत्त्वेषु निश्चय , तत्र सन्देहात् ।

(ग) विरोधिकार्योपलब्धि , यथा—न विद्यतेऽस्य क्रोधाद्युप-शान्ति वदनविकारादे ।

(घ) विरोधिकारणोपलब्धि , यथा—नास्य महर्षेरसत्य वच समस्ति, रागद्वेषकालुष्याऽकलङ्कितज्ञानसम्पन्नत्वात् ।

(ङ) विरोधिपूर्वचरोपलब्धि , यथा — नोद्गमिष्यति मुहूर्त्तान्ते पुष्यतारा, रोहिण्युद्गमात् ।

(च) विरोध्युत्तरचरोपलब्धि , यथा—नोदगान् मुहूर्त्तात्पूर्व मृगशिर पूर्वाफाल्गुन्युदयात् ।

(छ) विरोधिसहचरोपलब्धि , यथा—नास्त्यस्य मिथ्या-ज्ञानम्, सम्यग्दर्शनात् ।

स्वास्थ्य, स्वास्थ्य का कार्य है मासलता, उसका यहा अभाव है।

(घ) विरोधी व्याप्यानुपलब्धि— यहा छाया है, क्योकि उष्णता का अभाव है। यहा विधेय है छाया, इसका विरोधी है ताप, ताप मे व्याप्त उष्णता का यहा अभाव है।

**प्रतिषेधहेतु** .

(३) भाव से प्रतिषेधहेतु (विरुद्ध उपलब्धि के साधन)—

(क) स्वभाव की उपलब्धि —मूलग्रन्थ मे उदाहृत है।

(ख) विरोधीव्याप्य की उपलब्धि—इस पुरुष का तत्त्व मे निश्चय नही है, क्योकि उसमे उसे सदेह है।

(ग) विरोधीकार्य की उपलब्धि—इस पुरुष के क्रोध आदि उपशान्त नही है, क्योकि इसके मुह पर क्रोध के लक्षण प्राप्त है।

(घ) विरोधीकारण की उपलब्धि—इस महर्षि का वचन असत्य नही है क्योकि यह राग-द्वेष की कलुषता से अकलकित ज्ञान से सम्पन्न है।

(ङ) विरोधीपूर्वचर की उपलब्धि —मूहूर्त के बाद पुष्यतारा का उदय नही होगा, क्योकि रोहिणी नक्षत्र का उदय हो चुका है।

(च) विरोधीउत्तरचर की उपलब्धि —मुहूर्त पहले मृगशिरा नक्षत्र का उदय नही हुआ था क्योकि पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र का उदय हो चुका है।

(छ) विरोधीसहचरोपलब्धि—इसका ज्ञान मिथ्या नही है, क्योकि इसके पास सम्यग्दर्शन है।

(४) अभावेन प्रतिषेधहेतव (अविरुद्धानुपलब्धे साधनानि)

(क) स्वभावानुपलब्धिरुदाहृता।

(ख) व्यापकानुपलब्धि, यथा—नास्त्यत्र प्रदेशे पनस, पादपानुपलब्धे।

(ग) कार्यानुपलब्धि, यथा—नास्त्यत्राप्रतिहतशक्तिक बीजम्, अकुराऽनवलोकनात्।

(घ) कारणानुपलब्धि, यथा—न सन्त्यस्य प्रशमप्रभृतयो भावा, तत्त्वार्थश्रद्धानाभावात्।

(ङ) पूर्वचरानुपलब्धि, यथा—नोद्गमिष्यति मुहूर्त्तान्ते स्वातिनक्षत्रम्, चित्रोदयादर्शनात्।

(च) उत्तरचरानुपलब्धि, यथा—नोदगमन् पूर्वभाद्रपदा, मुहूर्त्तात् पूर्वमुत्तरभाद्रपदोदगमानवगमात्।

(छ) सहचरानुपलब्धि, यथा—नास्त्यस्य सम्यग्ज्ञानम्, सम्यग्दर्शनानुपलब्धे।

(प्रमाणनयतत्त्वालोक—३।८५-१०२)

२ नैयायिकाना कालात्ययापदिष्टप्रकरणसमौ विशिष्टौ स्त।

(क) कालात्ययापदिष्ट—प्रत्यक्षागमविरुद्धपक्षवृत्ति कालात्ययापदिष्ट, यथा—अनुष्णोऽग्नि, कृतकत्वात्, घटवत्।

(४) अभाव से प्रतिषेधहेतु (अविरुद्ध की अनुपलब्धि के साधन)

(क) स्वभाव की अनुपलब्धि मूलग्रन्थ मे उदाहृत है।

(ख) व्यापक की अनुपलब्धि—इस प्रदेश मे पनस (कटहल) नही है, क्योकि यहा कोई वृक्ष उपलब्ध ही नही है।

(ग) कार्य की अनुपलब्धि—यह बीज अप्रतिहतशक्ति वाला नहा है, क्योकि अकुर नही फूटा है।

(घ) कारण की अनुपलब्धि—इस व्यक्ति के प्रशम (सवेग, निर्वेद, अनुकम्पा, आस्तिक्य) आदि भाव उपलब्ध नही है, क्योकि इसमे तत्वार्थ-श्रद्धा (सम्यग्दर्शन) का अभाव है।

(ङ) पूर्वचर की अनुपलब्धि—मूहूर्त्त के बाद स्वातिनक्षत्र का उदय नही होगा, क्योकि अभी तक चित्रा का उदय नही हुआ है।

(च) उत्तरचर की अनुपलब्धि—मूहूर्त्त पहले पूर्वभाद्रपदा नक्षत्र का उदय नही हुआ था क्योकि अभी तक उत्तर भाद्रपदा का उदय नही हुआ है।

(छ) सहचर की अनुपलब्धि—इसका ज्ञान सम्यक् नही है, क्योकि सम्यग्दर्शन की अनुपलब्धि है।

(—प्रमाणनय तत्त्व लोकालङ्कार ३।८५-१०२)

२ नैयायिक दर्शन मे कालात्ययापदिष्ट और प्रकरणसम, ये दो हेत्वाभास अतिरिक्त माने गए है—

(क) कालात्ययापदिष्ट—जो हेतु प्रत्यक्ष और आगम से विरुद्धपक्ष मे प्रयुक्त होता है वह कालात्ययापदिष्ट है, जैसे—अग्नि अनुष्ण (शीत) है, क्योंकि वह कृतक है, जैसे—घडा।

(ख) प्रकरणसम —प्रकरणपक्षे प्रतिपक्षे च तुल्य प्रकरणस, यथा—अनित्य शब्द, नित्यधर्मानुपलब्धे, घटवत्। इत्युक्ते पर· प्राह—नित्य शब्द, अनित्यधर्मानुपलब्धे आकाशवत्।

३ अय त्रिविधो भवति, यथा—

(१) वादि-असिद्ध —परिणामी आत्मा, उत्पादादिमत्त्वात्। अय वादिनो नैयायिकस्याऽसिद्ध। तन्मत आत्मन कूटस्थत्वस्याभिमतत्वात्।

(२) प्रतिवादि-असिद्ध —चेतनास्तरव मर्वत्वगपहरणे मरणात्। अत्र मरण विज्ञानेन्द्रियायुर्निरोधलक्षण प्रतिवादिनो बौद्धस्याऽसिद्धम्।

(३) उभयाऽसिद्ध —अनित्य शब्द, चाक्षुषत्वात्। अयमुभयाऽसिद्ध।

४ (क) व्यभिचारीति नामान्तरम्।

(ख) अय द्विविध —

(१) सन्दिग्धविपक्षवृत्तिक —वक्तृत्व विपक्षे सर्वज्ञे सन्दिग्धवृत्तिकम्—सर्वज्ञ किं वक्ता आहोस्विन्न वक्तेति सन्देहात्।

(ख) प्रकरणसम—जो हेतु प्रस्तुत पक्ष और प्रतिपक्ष मे समानरूप से विद्यमान हो वह प्रकरणसम है, जैसे—शब्द अनित्य है, क्योकि उसमे नित्य धर्म अनुपलब्ध है, जैसे—घडा। इस हेतु के उपस्थित किए जाने पर प्रतिवादी कहता है—शब्द नित्य है, क्योकि उसमे अनित्य धर्म अनुपलब्ध है, जैसे—आकाश।

३ असिद्धहेत्वाभास तीन प्रकार का होता है—

(१) वादी असिद्ध—जैसे आत्मा परिणामी है, क्योकि वह उत्पाद-व्यय धर्म से युक्त है। यह हेतुवादी नैयायिको के लिए असिद्ध है, क्योकि उनके अभिमत मे आत्मा 'कूटस्थ' नित्य है।

(२) प्रतिवादी असिद्ध—जैसे वृक्ष चेतनवान है, क्योकि सम्पूर्ण त्वचा उतारने पर उनकी मृत्यु हो जाती है। यह हेतु प्रति-वादी बौद्धो के लिए असिद्ध है, क्योकि उन्हे वृक्षो मे विज्ञा-नेन्द्रिय और आयु-निरोध लक्षण वाला मरण मान्य नही है।

(३) उभय असिद्ध—जैसे शब्द अनित्य है, क्योकि वह चाक्षुष है। यह हेतुवादी और प्रतिवादी दोनो के लिए असिद्ध है।

४ (क) अनैकान्तिक हेत्वाभास का दूसरा नाम व्यभिचारी हेतु है।

(ख) अनैकान्तिक के दो प्रकार है—

(१) सदिग्धविपक्षवृत्तिक—असर्वज्ञ का विपक्ष सर्वज्ञ है। उसमे वक्तृत्व सदिग्ध है—सर्वज्ञ बोलते है या नही बोलते, यह अनुमान-प्रमाण के द्वारा निर्णीत नही है।

(२) निर्णीतविपक्षवृत्तिक --प्रमेयत्व यथा सपक्षेऽनित्ये घटादौ प्रतीयते तथा विपक्षे नित्येऽपि व्योमादौ प्रतीयत एव ।

५ अन्वयिदृष्टान्ताभासा —

(क) साध्यविकल —अपौरुषेय शब्द, अमूर्त्तत्वात्, दु खवत् । दुख पुरुषव्यापारमन्तरा नोत्पद्यत इति पौरुषेयमिदमपौरुषेयसाध्येन वर्तत इति साध्यविकलत्वम् ।

(ख) साधनविकल —अपौरुषेय शब्द, अमूर्त्तत्वात्, परमाणुवत् । अत्र साध्यधर्मोऽपौरुषेयत्व परमाणावस्ति किन्तु साधनधर्मोऽमूर्त्तत्व नास्ति किञ्च स मूर्त्तोभवतीति साधनविकलत्वम् ।

(ग) उभयविकल —अपौरुषेय शब्द, अमूर्त्तत्वात्, घटवत् । घटे साध्यधर्मोऽपौरुषेयत्व साधनधर्मश्चामूर्त्तत्वमुभयमपि नास्तीति उभयविकलत्वम् ।

(घ) सन्दिग्धसाध्य —विवक्षित पुमान् रागी, वचनात्, रथ्यापुरुषवत् । रथ्यापुरुषे हि साध्यधर्मो राग सन्दिग्ध, रागस्याऽव्यभिचारिलिङ्गादर्शनात्, इति सन्दिग्धसाध्यत्वम् ।

(ङ) सन्दिग्धसाधन —विवक्षित पुमान् मरणधर्मा, रागात्, रथ्यापुरुषवत् । रथ्यापुरुषे साधनधर्मो राग सन्दिग्ध इति सन्दिग्धसाधनत्वम् ।

(२) निर्णीतविपक्षवृत्तिक—जैसे सपक्ष, अनित्य, घट आदि मे प्रमेयत्व प्रतीत है वैसे ही विपक्ष, नित्य, आकाश आदि मे भी वह प्रतीत ही है।

५ अन्वयीदृष्टान्ताभास—

(क) साध्यविकल—शब्द अपौरुषेय है, क्योकि वह अमूर्त है, जैसे दुःख। दुःख मनुष्य की प्रवृत्ति के बिना नही होता, इसलिए वह पौरुषेय है। इसका प्रयोग अपौरुषेय साध्य के लिए किया गया है। इसलिए यह साध्यविकल दृष्टान्ताभास है।

(ख) साधनविकल—शब्द अपौरुषेय है, क्योकि वह अमूर्त है, जैसे —परमाणु। यहा साध्य धर्म अपौरुषेयत्व है। वह परमाणु मे है किन्तु साधन धर्म है—अमूर्तत्व। वह परमाणु मे नही है, इसलिए यह साधनविकल दृष्टान्ताभास है।

(ग) उभयविकल—शब्द अपौरुषेय है, क्योकि वह अमूर्त है, जैसे घडा। यहा साध्य धर्म अपौरुषेयत्व और साधनधर्म अमूर्तत्व है। वे दोनो घडे मे नही है, इसलिए उभयविकल दृष्टान्ताभास है।

(घ) सदिग्धसाध्य—विवक्षित पुरुष रागी है, क्योकि वह बोलता है, जैसे रथ्यापुरुष। यहा साध्य-धर्म राग है। वह रथ्यापुरुष मे सदिग्ध है क्योकि उसमे राग का निर्णायक लिंग उपलब्ध नही है, इसलिए यह सदिग्धसाध्य दृष्टान्ताभास है।

(ङ) सदिग्धसाधन—विवक्षित पुरुष मरणधर्मा है, क्योकि वह रागी है, जैसे—रथ्यापुरुष। यहा साधन-धर्म राग है। वह रथ्यापुरुष मे सदिग्ध है, इसलिए यह सदिग्धसाधन दृष्टान्ताभास है।

(च) सन्दिग्धोभय --विवक्षित पुमान् अल्पज्ञ, रागात्, रथ्यापुरुषवत्। रथ्यापुरुषेऽल्पज्ञत्व रागश्चेति उभयमपि सन्दिग्धमिति सन्दिग्धोभयत्वम्।

एषु पराशयस्य दुर्बोधत्वाद् अन्वयिनि रथ्यापुरुषे रागाल्पज्ञत्वयो सत्त्व सन्दिग्धम्।

(छ) विपरीतान्वय —अनित्य शब्द, कृतकत्वात्, यदनित्य तत् कृतकम्, घटवदिति विपरीतान्वय।

प्रसिद्धानुवादेनाऽप्रसिद्ध विधेयम। अत्र कृतकत्व हेतुरिति प्रसिद्धम। अनित्यत्व तु साध्यत्वाद् अप्रसिद्धम्। अनुवादे प्रसिद्धस्य यच्छब्देन अप्रसिद्धस्य च तच्छब्देन निर्देशो युक्त। अत्र च विपर्यय इति विपरीतान्वयत्वम्।

६ व्यतिरेकिदृष्टान्ताभासा —

(क) असिद्धसाध्य —अपौरुषेय शब्द अमूर्तत्वात्—यदपौरुषेय न भवति तदमूर्तमपि न भवति, यथा परमाणु। परमाणुरपौरुषेयोऽपि मूर्त इति असिद्धसाध्यत्वम्।

(ख) असिद्धसाधन —यदपौरुषेय न भवति तदमूर्तमपि न भवति, यथा दुःखम्। दुःख पौरुषेयमपि अमूर्तम् इति असिद्धसाधनत्वम्।

(ग) असिद्धोभय —यदपौरुषेय न भवति तदमूर्तमपि न भवति, यथा आकाश। आकाश अपौरुषेयोऽपि अमूर्तोऽपि इति

(च) सदिग्धोभय—विवक्षित पुरुष अल्पज्ञ है, क्योकि वह रागी है, जैसे—रथ्यापुरुष। यहा रथ्यापुरुष मे अल्पज्ञता और राग दोनो ही सदिग्ध है, इसलिए यह सदिग्धोभय दृष्टान्ताभास है।

दूसरे का आशय जानना कठिन होता है इसलिए अन्वयी-रथ्या पुरुष मे राग और अल्पज्ञता का अस्तित्व सदिग्ध है।

(छ) विपरीतान्वय—शब्द अनित्य है, क्योकि वह कृतक है। जो अनित्य होता है, वह कृतक होता है, जैसे घडा। यह विपरीतान्वय है।

प्रसिद्ध के अनुवाद से अप्रसिद्ध को साधा जाता है। यहा कृतकत्व हेतु प्रसिद्ध है और अनित्यत्व साध्य होने के कारण अप्रसिद्ध है। अनुवाद मे प्रसिद्ध का 'यत्' शब्द से और अप्रसिद्ध का 'तत्' शब्द से निर्देश करना उचित है, जैसे—जो कृतक होता है वह अनित्य होता है। यहा इस क्रम का विपर्यय हुआ है, इसलिए यह विपरीतान्वय दृष्टान्ताभास है।

६ व्यतिरेकी दृष्टान्ताभास—

(क) असिद्धसाध्य—शब्द अपौरुषेय है, क्योकि वह अमूर्त है। जो अपौरुषेय नही होता वह अमूर्त भी नही होता, जैसे—परमाणु। परमाणु अपौरुषेय होने पर भी मूर्त होता है इसलिए यह असिद्धसाध्य व्यतिरेकी दृष्टान्ताभास है।

(ख) असिद्धसाधन—जो अपौरुषेय नही होता वह अमूर्त भी नही होता, जैसे—दु ख। दु ख पौरुषेय होने पर भी अमूर्त होता है इसलिए यह असिद्धसाधन व्यतिरेकीदृष्टान्ताभास है।

(ग) असिद्धोभय—जो अपौरुषेय नही होता वह अमूर्त भी नही होता, जैसे—आकाश। आकाश अपौरुषेय भी है और अमूर्त

असिद्धोभयत्वम् ।

(घ) सदिग्धसाध्य —यो रागी न भवति स वक्ताऽपि न भवति, रथ्यापुरुषवत् ।

(ङ) सदिग्धसाधन —यो मरणधर्मा न भवति स रागी अपि न भवति, रथ्यापुरुषवत् ।

(च) सदिग्धोभय —य अल्पज्ञो न भवति स रागी अपि न भवति, रथ्यापुरुषवत् ।

एषु परचेतोवृत्तेर्दुर्लक्ष्यत्वाद् व्यतिरेकिणि रथ्यापुरुषे रागाल्पज्ञत्वयोरसत्त्व सदिग्धम ।

(छ) विपरीतव्यतिरेक —अनित्य शब्द कृतकत्वात् । यदकृतक तन्नित्य यथा आकाश इति विपरीतव्यतिरेक । व्यतिरेके हि साध्याभाव साधनाभावेन व्याप्तो निर्देष्टव्य । न चात्रैवमिति विपरीतव्यतिरेकत्वम् ।

अनन्वय, अप्रदर्शितान्वय, अव्यतिरेक, अप्रदर्शितव्यतिरेकश्चेति चत्वारोऽपरेऽपि दृष्टान्ताभासा भवन्ति, यथा—

(१) अनन्वय —विवक्षित पुमान् रागी, वक्तृत्वाद्, इष्टपुरुषवदित्यनन्वय । यद्यपि इष्टपुरुषे रागो वक्तृत्वञ्च साध्यसाधनधर्मौ दृष्टौ, तथापि यो वक्ता स रागीति व्याप्त्यसिद्धेरनन्वयत्वम् ।

(२) अनित्य शब्द, कृतकत्वाद्, घटवद्, इति अप्रदर्शितान्वय ।

भी । इसलिए यह असिद्धोभय व्यतिरेकी दृष्टान्ताभास है ।

(घ) सदिग्धसाध्य—जो रागी नही होता वह वक्ता भी नही होता, जैसे—रथ्यापुरुष ।

(ङ) सदिग्धसाधन—जो मरणधर्मा नही होता वह रागी भी नही होता, जैसे—रथ्यापुरुष ।

(च) सदिग्धोभय—जो अल्पज्ञ नही होता वह रागी भी नही होता, जैसे— रथ्यापुरुष ।

दूसरे का आशय जानना कठिन होता है, इसलिए व्यतिरेकी रथ्यापुरुष मे राग और अल्पज्ञता का नास्तित्व सदिग्ध है ।

(छ) विपरीतव्यतिरेक—शब्द अनित्य है क्योकि वह कृतक है । जो अकृतक होता है वह नित्य होता है, जैसे—आकाश । यह विपरीतव्यतिरेकी दृष्टान्ताभास है । व्यतिरेक मे साध्याभाव का साधनाभाव से व्याप्त निर्देश होना चाहिए । यहा वैसा नही है इसलिए यहा विपरीत व्यतिरेकत्व है ।

कुछ प्रामाणिको द्वारा चार दृष्टान्ताभास और माने गए है—

१ अनन्वय
२. अप्रदर्शितान्वय
३ अव्यतिरेक
४ अप्रदर्शितव्यतिरेक

(१) अनन्वय—विवक्षित पुरुष रागी है, क्योकि वह बोलता है, जैसे—इष्टपुरुष । यह अनन्वय है । यद्यपि इष्टपुरुष मे राग और वक्तृत्व रूप साध्य और साधनधर्म दृष्ट है, फिर भी जो वक्ता होता है वह रागी होता है—यह व्याप्ति असिद्ध है इसलिए यह अनन्वयदृष्टान्ताभास है ।

(२) अप्रदर्शितान्वय—शब्द अनित्य है, क्योकि वह कृतक है, जैसे

सन्नपि अन्वयो वचनेन न प्रकाशित इति परार्थानुमानस्य वचनदोष ।

(३) न वीतराग कश्चिद् विवक्षित पुरुष , वक्तृत्वात् । य पुनर्वीत-रागो न स वक्ता यथोपलखण्ड इति अव्यतिरेक । यद्यप्युप-लखण्डादुभय व्यावृत्त तथापि व्याप्त्या व्यतिरेकासिद्धेरव्यति-रेकत्वम् ।

(४) अनित्य शब्द , कृतकत्वात्, आकाशवदिति अप्रदर्शितव्यति-रेक । यदऽनित्य न स्यात् तत् कृतकमपि न स्यादिति सन्नपि व्यतिरेको नोक्त ।

७ द्रव्यमात्रग्राही पर्यायप्रतिक्षेपी द्रव्यार्थिकाभास ।
पर्यायमात्रग्राही द्रव्यप्रतिक्षेपी पर्यायार्थिकाभास ।

धर्मद्वयादीनामैकान्तिकपार्थक्याभिसन्धिर्नैगमाभास , यथा—नयायिकवैशेषिकदर्शनम् ।

सत्ताद्वैत स्वीकुर्वाण सकलविशेषान्निराचक्षाण सग्रहाभास , यथा—अखिलानि अद्वैतवाददर्शनानि साख्यदर्शनञ्च ।

अपारमार्थिकद्रव्यपर्यायविभागाभिप्रायो व्यवहाराभास , यथा—चार्वाकदर्शनम् ।

—घडा। यह अप्रदर्शितान्वयदृष्टान्ताभास है। अन्वय होने पर भी यहा उसे शब्द के द्वारा बताया नही गया है, इसलिए यह परार्थानुमान के निरूपण का दोष है।

(३) *अव्यतिरेक*—विवक्षित पुरुष वीतराग नही है, क्योकि वह बोलता है। जो वीतराग होता है वह वक्ता नही होता, जैसे उपलखण्ड। यह अव्यतिरेक दृष्टान्ताभास है। यद्यपि दृष्टान्त रूप उपलखण्ड मे अवीतरागता और वक्तृत्व दोनो ही धर्म नही है, फिर भी व्याप्ति के द्वारा व्यतिरेक असिद्ध है।

(४) अप्रदर्शितव्यतिरेक—शब्द अनित्य है क्योकि वह कृतक है, जैसे—आकाश। यह अप्रदर्शितव्यतिरेकदृष्टान्ताभास है, क्योकि जो अनित्य नही होता वह कृतक भी नही होता। इस प्रकार व्यतिरेक होने पर भी वह यहा प्रदर्शित नही किया गया है।

७ केवल द्रव्य का ग्रहण करने वाले और पर्याय का निरसन करने वाले विचार को द्रव्यार्थिक नयाभास कहा जाता है।

केवल पर्याय का ग्रहण करने वाले और द्रव्य का निरसन करने वाले विचार को पर्यायार्थिक नयाभास कहा जाता है।

*दो धर्मों को एकान्त भिन्न मानने का जो अभिप्राय है*, उसे नैगमनयाभास कहा जाता है। इसके उदाहरण हैं—नैयायिक, वैशेषिक दर्शन।

सत्ताद्वैत को स्वीकार करने और समग्र विशेष का निरसन करने वाले विचार को सग्रहनयाभास कहा जाता है, इसके उदाहरण

वर्तमानपर्यायाभ्युपगन्ता सर्वथा द्रव्यापलापी ऋजुसूत्राभास, यथा—तथागतमतम्।

कालादिभेदेनार्थभेदमेवाभ्युपगच्छन् शब्दाभास, यथा—वैयाकरणा।

पर्यायभेदेनार्थभेदमेव मन्वान समभिरूढाभास।

क्रियाऽपरिणत वस्तु शब्दवाच्यतया प्रतिक्षिपन् एवभूताभास।

है---सब अद्वैतवादी दर्शन और साख्यदर्शन ।

द्रव्य और पर्याय के अवास्तविक विभाग का स्वीकार करने वाले विचार को व्यवहार नयाभास कहा जाता है, इसका उदाहरण है---चार्वाक दर्शन ।

केवल वर्तमान पर्याय का स्वीकार करने वाले तथा द्रव्य का सवथा अपलाप करने वाले विचार को ऋजुसूत्र नयाभास कहा जाता है, इमका उदाहरण है---बोद्धदर्शन ।

काल आदि के भेद से अर्थ-भेद को ही मान्य करने वाले विचार को शब्द नयाभास कहा जाना हे, इसका उदाहरण है---वैयाकरण ।

पर्याय के भेद से अथ-भेद को ही मान्य करने वाले विचार को समभिरूढ नयाभाम कहा जाता है ।

क्रिया मे अपरिणत वस्तु शब्द का वाच्य होता ही नही इस अभिप्राय को एवभूतनयाभास कहा जाना है ।

# परिशिष्ट २

(१) उपाधि—"उपसमीपवर्त्तिनि आदधाति स्वकीय रूप इति उपाधि" जो समीपवर्ती पदार्थ मे अपना रूप दिखलावे वह उपाधि है। (पृ० ५८) 'पात्रे घृतम्'—बर्तन मे घी है। यहा बर्तन आधार और घी आधेय है। अर्थात् दोनो मे आधाराधेय सम्बन्ध है। इस सम्बन्ध का अनुयोगी कौन है ? घी तो नही हो सकता। क्योकि घी मे बर्तन नही है, बर्तन मे घी है। इसलिए यहा बर्तन को 'अनुयोगी' और घी को 'प्रतियोगी' समझना चाहिए। (पृ० ६०) साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्व उपाधि —साध्य म व्यापक होते हुए भी जो साधन मे व्यापक नही है, उसी को उपाधि कहते है (पृ० ५८)।

(२) आत्माश्रय— जिस प्रसग मे अपनी ही अपेक्षा आ पडती है, उसे आत्माश्रय कहत है। जैसे—'यदि पृथ्वी गन्धवती नही रहती तो उसमे गन्ध कैसे आता ?' यहा गन्धवत्ता अपनी सिद्धि के लिए स्वय अपनी (गन्ध की) अपेक्षा रखता है। अतएव यह आत्माश्रय दोष (Petitio Principi) हुआ।

(३) अन्योन्याश्रय—'स्वापेक्षापेक्षितत्त्वनिबन्धनोऽनिष्टप्रसग अन्योन्याश्रय'—जिस प्रसग मे दो पदार्थ एक-दूसरे की अपेक्षा वा सहायता पर अवलम्बित हो, वहा 'अन्योन्याश्रय' जानना चाहिए। जैसे 'यदि वेद नही रहता तो ईश्वर का प्रमाण कैसे होता ? और यदि ईश्वर नही रहता तो वेद का प्रमाण कैसे होता ?' यहा वेद और ईश्वर दोनो की सिद्धि परस्पर सापेक्ष है। अत अन्योन्याश्रय दोष (Mutual Dependence) जानना चाहिए (पृ० १२६)।

(४) चक्रक — 'स्वापेक्षणीयापेक्षितसापेक्षत्वनिबन्धनोऽनिष्टप्रसगचक्रम्' —जिस प्रसग मे अनेक पदार्थ परस्पर सापेक्ष भाव से चक्राकार अवलम्बित हो, उसे 'चक्रक' (Circular Reasoning) कहते है।

मान लीजिए, देवदत्त सोया हुआ है। कोई शब्द सुनकर वह जाग पडता है। यहा यदि कोई इस प्रकार तर्क करे कि 'यदि देवदत्त को शब्द श्रवण नही होता तो जागृति कैसे होती ?' यदि इन्द्रियार्थ-सन्निकर्ष

नही होता तो शब्द श्रवण कैसे होता ? यदि जागृति नही रहती तो इन्द्रियार्थ-सन्निकर्ष कैसे होता ? तो यह 'चक्रक' का उदाहरण होगा। क्योंकि यहा जागृति श्रवण पर, श्रवण इन्द्रियार्थ-सन्निकर्ष पर और इन्द्रियार्थ-सन्निकर्ष पुन जागृति पर निर्भर करता है। इस प्रकार यो चक्र (Circle) बन जाता है।

(५) अनवस्था —अप्रामाणिकानन्तपदार्थपरिकल्पनयाविश्रान्त्याभावोऽनवस्था' –अव्यवस्थितपरम्परारोपाधीनानिष्टप्रसग अनवस्था। जिस प्रसग मे परम्परा का आरोपण करते-करते कही विराम का अन्त न होने पावे, उसे 'अनवस्था' कहते है। पाश्चात्य तर्कशास्त्र मे इसे 'Regressum Infinitum या Infinite Regress' कहते है। एक उदाहरण लीजिए—'यदि इस वृक्ष का कारण बीज नही होता तो यह वृक्ष कहा से आता ?' 'यदि उस बीज का कारण वृक्ष (२) नही होता तो वह बीज कहा से आता ?' 'यदि उस वृक्ष (२) का कारण बीज (२) नही होता, तो वह वृक्ष कहा से आता ?' 'यदि उस बीज (२) का कारण वृक्ष (३) नही होता, तो वह बीज कहा से आता ?' इस प्रकार बढे चले जाइए। इस सिलसिले का कही अन्त नही होगा। इस तरह के तर्क से किसी पक्ष की व्यवस्था या सिद्धि नही हो सकती। अत इसे 'अनवस्था दोष' कहते हैं।[1]

(६) समवाय—नित्य सम्बन्ध को 'समवाय' कहते है। जब दो वस्तुए

---

१ भारतीय दर्शन परिचय, प्रथम खण्ड—प्रो० श्री हरिमोहन झा।

कभी एक-दूसरे से अलग नही पायी जाती, तब इन दोनो के सम्बन्ध को 'अयुतसिद्धि' या 'समवाय' कहते है। सयोगवाले पदार्थ कभी-कभी अलग-अलग भी पाए जाते है। मै अपने हाथ मे लेखनी लेकर लिख रहा हू। यहाँ हाथ और लेखनी का सयोग-सम्बन्ध है। लेखनी हटा दीजिए तो सयोग टूट जाता है। परन्तु तन्तु और पट का सम्बन्ध ऐसा नही है। डोरो को हटा दीजिए तो पट ही गायब हो जाएगा। कपडा तभी तक है जब तक उसके भीतर तन्तुओ का सम्बन्ध है और यही नित्य सम्बन्ध 'समवाय' है, यह सम्बन्ध रहता है।

(१) अवयव-अवयवी मे—जैसे वस्त्र और तन्तु का सम्बन्ध।
(२) गुण-गुणी मे—जैसे जल तथा शैत्य का सम्बन्ध।
(३) क्रिया-क्रियावान् मे—जैसे गति तथा वायु का सम्बन्ध।
(४) जाति-व्यक्ति मे—गोत्व तथा गोव्यक्ति का सम्बन्ध।
(५) विशेष तथा नित्य द्रव्य मे—परमाणु, आकाश आदि मे विशेष रहता है इसी सम्बन्ध से।[१]

१ भारतीय दर्शन-सार, पृ० २४८-४९।